गोस्वामी तुलसीदास कृत

# अयोध्याकाण्ड रामायण ।

सम्पादक

अध्यापक रामरत्न व पं० चन्द्रहंस शर्मा

प्रकाशक

रत्नाश्रम—आगरा ।

मुद्रक—पं० ब्रजनाथ शर्मा

कोरोनेशन प्रेस, आगरा ।

तृतीयावृत्ति
११००

सं० १९८१ वि०

## धन्यवाद ।

गतवर्ष अयोध्याकाण्ड का यह संस्करण प्रकाशित किया गया था । अध्यापक जी ने एक विस्तृत भूमिका में अयोध्याकाण्ड सम्बंधी चरित्रों के चरित्र-विश्लेषण द्वारा रामायण-काल की सभ्यता का रहस्य भली प्रकार समझाया है । और भी जानने योग्य बातों पर प्रकाश डाला है । आवश्यकीय टिप्पणियों से यह संस्करण बहुत ही उपयोगी होगया है । शिक्षा-विभाग युक्त प्रदेश ने अपनी उदार सम्मति द्वारा इस संस्करण को अपनाया है; इसके लिये मैं अत्यन्त कृतज्ञ हूँ । सर्वसाधारण के जानने के लिये कमेटी की सम्मति नीचे प्रकाशित की जाती है ।

मिति शुद्ध श्रावण ८ — मैनेजर

सं० १९७७ विक्रमाब्द; । — रत्नाश्रम-आगरा ।

## A COPY OF THE RESOLUTION PASSED BY THE FIRST GENERAL MEETING OF THE TEXT-BOOK-COMMITTEE, U. P.

Held on 19th March 1920.

Letter No. G. $\frac{1250}{19-19}$ Dated Allahabad 19-4-20

| Name of Publication | Recommendation |
| --- | --- |
| 1. Tulsi Dass Ajodhia Kand Ramayan edited by Pt. Ram Ratan Adhyapak and Pt. Chandra Hans Sharma, Ratan Ashram, Agra. Price -/12/- | Recommended as a approved edition of Ajodh Kand wherever the boo is now prescribed or reco mmended ( Normal Schoo Training Classes and L. C. Classes. ) |

# उपोद्घात

## रामायण क्या है ?

नवीन भारत के लिये, आर्ष भारत जो अतुलनीय और अप्रातिम मीरास (पैत्रिक-सम्पत्ति) छोड़ गया है-जिस के बल से अवनति के गहरे आवर्त में पड़ी हुई दीन-हीन-हिन्दू जाति आज भी संसार की वैभवसम्पन्न जातियों के सामने साभिमान सिर उठा सकती है--जिस के कारण अति जीर्ण-शीर्ण वृद्ध भारत मरते मरते भी अपने दिव्य तेज से नयी मायावी-सभ्यता के चकाचौंध को एक दम रूखा कर देता है--जिस के प्रभाव से आज भी संसार के पवित्र और निष्कपट हृदयकोश अनुपम-रत्नों से भरे पड़े हैं। वह आर्य जाति का रामायण नामक राष्ट्रीय कोष है। इस प्राचीन कोष को सर्वाङ्गपूर्ण सम्पत्ति, जैसे जैसे व्यय हुई, बढ़ती ही चली गई। इस कोश में इतिहास भी है और काव्यतत्व भी, निगमागम सम्मति है, और लौकिक चरित्रों की इयत्ता भी। किसी राष्ट्र की सच्ची सम्पत्ति उस देश का प्राचीन और अर्वाचीन साहित्य ही है, नकि ईंट पत्थर। साहित्य से आदर्श मिलता है, आदर्श से चरित्र-गठन होता है। चरित्र से स्वावलम्बन, धैर्य, वीरता आदि मनुष्योचित गुण उत्पन्न होते हैं।

इन्हीं गुणों से व्यक्तियों के हृदय बाँधे जाते हैं जिससे समाज-संगठन होता है। इस प्रकार के समाजों की आत्मीयता का एकीकरण,

अथवा यों कहिये 'नीर क्षीर-न्यायेण' सम्मिलन, राष्ट्र निर्म्माण का हेतु होता है--उत्कृष्ट-राष्ट्र-निर्म्माण, उत्कृष्ट आदर्श पर निर्भर है। इस प्रकार के आदर्श उत्कृष्ट साहित्य से ही मिलते हैं।

हमारा रामायण नामक महाकाव्य ऐसे ही उच्च आदर्शों का भण्डार है। रामायण के आदर्श दूसरी जातियों की सम्पत्ति को हड़प करने तथा उन पर प्रभुता जमाने के लिये किसी प्रकार का आयोजन वा संगठन नहीं कराते, बरन मनुष्योचित पवित्र प्रेम वा गृहधर्म का उपदेश देते हैं। वह पिता पुत्र में, पति पत्नी में, भाई भाई में, धर्म और प्रेम का सम्बन्ध कराते हैं। 'पिता की आज्ञा मानना, भाइयों का आत्मत्याग, आदर्श पति-पत्नीत्व, राजा प्रजा के पारस्परिक सम्बन्ध व कर्त्तव्य' यही रामायण के महाकाव्य का मुख्य विषय है।

इस परम पवित्र साहित्य-सरित का स्रोत श्री बाल्मीक जी की ओजस्विनी लेखनी से प्रसूत हुआ है। अनन्त काल से लेकर आज तक, इस विशाल-धारा से छोटा मोटा प्रवाह ले, अनगणित व्यक्तियों ने अनेक नद नदीसरों की रचना की है। इसी सिलसिले में प्रातःस्मरणीय गो० तुलसीदास ने भी एक परम सुन्दर दिव्य मानसरोवर की रचना की है, इसका नाम राम-चरित-मानस है, यथाः—

'राम-चरित-मानस यहि नामा। सुनत श्रवण पाइय विश्रामा ॥
मनकरि विषय-अनल-बनजरई। होय सुखी जो यहि सर परई ॥
सुमति भूमि थल हृदय अगाधू। वेद-पुराण उदधि, घन साधू ॥
बरसिह राम सुयश बर बारी। मधुर मनोहर मंगल कारी ॥

लीला सगुण जो कहहिं बखानी। सोइ स्वच्छता कर मल हानी॥
प्रेम भक्ति जो बरनि न जाई। सोई मधुरता शीतलताई॥
सो जल सुकृत-शालि हित होई। राम भक्त-जन जीवन सोई॥
मेधा महिगत सो जल पावन। सिमिट श्रवण मगु चलेउ सुहावनु
भरेउ सो मानस सुतल थिराना। सुखद शीत रुचि चारु चिराना॥

सुठि सुन्दर संवाद वर विरचेउ बुद्धि विचार।
तेइ इहि पावन सुभग सर घाट मनोहर चारि॥

सप्त प्रवन्ध सुभग सोपाना। ज्ञान नयन निरखत मन माना॥

इस प्रकार सुमति भूमि में·········आदि २ गोस्वामी जी ने मानस-सर की रचना की है। इस सर के सात सोपान (काण्ड) हैं। इस तालाब का वर्णन बाल काण्ड में तुलसीदास जी ने बड़ी उत्तम रीति से किया है। गोस्वामी जी के शास्त्रीय विचार; लौकिक व्यवहारों की अभिज्ञता, भाषा पर अटल अधिकार और अपूर्व कवित्व शक्ति के नवीन आविष्कार, इस रचना को ऐसा भव्य बना चुके हैं कि "गिरा अनयन नयन बिनु बाणी" ही कहना पड़ता है।

## रामायण का सम्मान वा पद।

जो हो, राम-चरित-मानस हिन्दू-जाति की अमूल्य सम्पत्ति, धार्मिक, राजनैतिक तथा सामाजिक शिक्षाओं का भाण्डार, मानसिक तथा आत्मिक आनन्द का समुद्र और काव्य-गुणों का अनुपम आगार है।

साधारण अक्षराभ्यासियों से लेकर धुरंधर विद्वानों तक नित नयी श्रद्धा के साथ इसका पाठ करके आनन्द प्राप्त करते हैं। रामायण के लिये हिन्दू-समाज में जितना आदर है, उस के लिये हृदय में जितना ऊंचा स्थान है, अन्य किसी ग्रंथ के लिये नहीं। इस ग्रंथ के छोटे और बड़े सैकड़ों प्रकार के नित नये संस्करण निकले और निकल रहे हैं, परन्तु इन संस्करणों में

## अनेक दोष

भी आगये हैं। जहां तहां लोगोंने क्षेपक कथाएँ गढ़ कर चिपकादी हैं। चिपकाने वालों का कुछ भी अभिप्राय रहा हो, परन्तु तुलसीदास जी की कविता से यह नवीन गढंत ज़रा भी जोड़ नहीं खाती। ऐसा मालूम पड़ता है कि सोने के सितारों में किसी ने कंकड़ी मिलादी हो—

दूसरी बात खटकने वाली यह है कि कुछ अहम्मन्य पंडितों ने तुलसीदासजी की भाषा शुद्ध करने का प्रयास किया है-भाषा के जीवन-मूल प्रचलित शब्दोंको शुद्ध संस्कृत बनाया गया है। ब्रजभाषा के 'स' 'ब' को शुद्ध करके 'श' 'व' किया गया है। कहीं २ मुहाविरों की भी ऐसी ही छीछालेदर हुई है। रामायण की

## भाषा

में अवधी और बैसवाड़ी शब्दों और मुहाविरों का ही प्रायः बाहुल्य है। वैसे तो इन्होंने हर भाषा के शब्दों को मोड़ मोड़ कर

इच्छानुसार बना डाला है, परन्तु, वह इन की कविता के बेजोड़ नगीने हैं।

'करब' 'जानब' 'भरब,' 'सुनिय' 'होउब' 'कहब' 'कोहाब' 'गरीब' 'निबाजू' 'साहिब' 'ठाहर,' 'फुर' 'ढरके,' 'खुमारू' 'गुदारा' 'बाट परे,' 'कठौता' 'बारह बाट' 'बियानी,' 'रजाई' आदि ग्रामीण प्रयोग भी इनकी कविता में उच्च पद को प्राप्त हुए हैं। जहाँ पर जिस—

रस

का वर्णन आया है, उसका सजीव चित्र खड़ा कर दिया है। राम-बन-गमन, सुमन्त के प्रत्यागमन और भरत के अयोध्या-प्रवेश-स्थल पर सचमुच "करुणारस-कटकई" अयोध्या में आकर उतरी है। ससैन्य भरत के बनागमन का समाचार पाने पर 'निषाद राज और लछमण के व्याख्यान' वीरता की मूर्त्ति हैं। वशिष्ट जी का भरत को समझाना शान्ति का सर्वोत्तम पाठ है। शृङ्गार का सर्वोत्तम वर्णन होने पर भी वह भक्ति और प्रेम का उद्गम हो गया है, स्त्री बच्चों के सम्मुख भी किसी व्याख्याता को कभी ज़राभी संकोच करने की जरूरत नहीं पड़ती। तुलसीदास जी ने पुराण और इतिहास सम्बन्धी विचारों के अतिरिक्त वेदान्त आदि शास्त्रीय गूढ़ विचारों को जिस खूबी से दर्शाया है, उससे बढ़कर लौकिक विचारों के चित्र खींचने में सिद्ध-हस्तता दिखाई है। इनकी मनन शक्ति, स्मरणशक्ति और निरीक्षण शक्ति अत्यन्त तीव्र और बुद्धि बड़ी ही कुशाग्र थी। जो—

## उपमाएँ

इन्हों ने कविता में घटित की हैं, वह इस का स्पष्ट प्रमाण है। रूपक घटाने में वह अद्वितीय कवि थे। कहीं २ इनके रूपक शुद्ध, कहीं २ उत्प्रेक्षा, उपमा तथा अन्य अलंकारों से संकरित हैं। अन्य अलंकारों का भी स्थान २ पर प्रयोग किया है। जो साहित्य-गवेषणा करने वालों के मनन करने योग्य है। यमक और छेकानुप्रासों पर अधिक ज़ोर नहीं दिया है। इस महाकाव्य में विविध प्रकार के छंदों का प्रयोग न करके केवल—

## दोहा और चौपाई

नामक मात्रा वृत्तों से काम लिया है, कहीं २ हर गीतिका व गीतिका छन्द भी आए हैं। अस्तु काव्य-सम्बन्धी विशेष विवेचन तो इस छोटी सी भूमिका में नहीं हो सकता। ऐसी विवेचना का नमूना श्रीयुत मिश्रबंधुकृत हिन्दी के इतिहास में:—

" जे पुर ग्राम बसहिं मग माहीं।
तिनहिं नाग-सुर-नगर सिहाहीं। "

आदि ४ चौपाइयों के काव्य सम्बंधी विश्लेषण में देखिये। अब हम तुलसीदासजी के चरित्र-चित्रण की ओर चलते हैं—पर इतना बताये देते हैं कि ऊपर जिन २ बातों की ओर संकेत किया है—सम्पूर्ण रामायण से सम्बंध रखती हैं; परन्तु मुख्य लक्ष्य—

## अयोध्या काण्ड

ही की ओर रहा है—यह काण्ड रामचरित मानस का मेरुदण्ड है अन्य काण्डों से इसकी रचना बहुत ही बढ़ कर है। श्रीयुत मिश्र बन्धुओं ने नवरत्न पृष्ठ ४६ में लिखा है:— "अयोध्या काण्ड की रचना केवल भाषा साहित्य की ही नहीं वरन संसार के समस्त साहित्यों की रत्न है। ऐसी मनोमोहिनी-कविता हमने किसी भाषा में नहीं देखी इस काण्ड को उलटते ही जान पड़ता है कि मानो पाठक आनन्द सागर में निमग्न हो जाता है। अलौकिकानन्द देने वाली और सुन्दर काव्य की इतनी उत्तम और प्रचुर सामग्री किसी अन्य ग्रंथ में नहीं।" यह काण्ड राम जी के राज तिलक की तैयारी से प्रारंभ होता है, मंथरा कैकेई के द्वारा रस भंग कराती है। राम वन को जाते हैं और दशरथ सुरपुर को। भरत ननिहाल से लौट कर राम को मनाने जाते हैं। राम-भरत समागम होता है। भरत पादुका लेकर लौट आते हैं। राज्यासन पर खड़ाऊं रक्खी जाती हैं। भरत नंदिग्राम में तप करते हैं और मंत्री राजकाज। यही इस काण्ड का कथानक है।" सब से प्रथम हम प्रधान नायक—

## रामचन्द्र जी

की ओर अपने पाठकों का ध्यान आकर्षित करते हैं श्री वाल्मीक जी ने रामचन्द्र जी के असाधारण गुणों का कोई दो पृष्ठ में वर्णन किया है। तुलसीदास ने रामचरित्र का निष्कर्ष "प्रसन्नता या न गता-भिषेकतः' श्लोक द्वारा अयोध्या काण्ड के प्रारंभ ही में कह दिया है। अभिषेक के समाचार पाकर जिसके चहरे पर प्रसन्नता के चिन्ह नहीं

और उत्तेजित स्वभाव उन्हें दूसरी ओर बहा लेगया। समझे कि राज्य मद से अंधे होकर भरत ने राम पर चढाई करदी, वह स्वार्थवश पुराने प्रेम को भूल गये। बस, एक बड़ा भारी भड़काने वाला नीति और ऐतिहासिक तत्वों से भरा हुआ व्याख्यान दे डाला। व्याख्यान बड़ा ही प्रभावशाली और वीरोचित था। किसी मनुष्य का हृदय उसे सुनकर उत्तेजित हुए विना नहीं रहता। परन्तु राम का गंभीर हृदय इनकी युक्तियों और उत्तेजनाओंसे ज़राभी विचलित नहीं हुआ। लक्ष्मण व्याख्यान देते हुए समझते जाते होंगे कि मेरी प्रबल और निष्कपट युक्तियों को भाई समझे रहे हैं; शीघ्रही भरत से युद्ध करने की आज्ञा मिली जाती है। परन्तु सरल-हृदय राम धीरे से कहते हैं:—

"कही तात तुम नीति सुहाई। सबते कठिन राज-मद भाई॥
जो अँचवत मातहि नृप तेई। नाहिन साधु सभा जेहि सेई॥
सुनहु लखन भल भरत सरीखा। विधि प्रपंच महँ सुना न दीखा॥
भरतहिं होइ न राज-मद विधि हरि हर पद पाय॥
कबहुँ कि काँजी-सीकरनि छीर-सिन्धु विनसाय॥"

आदि अनेक वाक्यों से पता चलता है कि भाई की कितना विश्वास था। वह भरत-स्वभाव की स्थिरता को कहाँ तक समझे हुए थे कि हर-हरि और विधि-पद से भरत को राजमद नहीं हो सकता। इस कारण राम के चित्त में अनास्थिरता नहीं हुई, हुई तो केवल इसलिये कि, प्यारे भरत, प्रेम-बस लौटाने या साथ चलने का हठ न करें,

हीं तो कुछ ठिकाना नहीं, सब मामला बिगड़ जायगा। जब भरत मने आये तो राम, प्रेम में ऐसे विह्वल हो गये:—

"उठे राम अति प्रेम अधीरा।
कहुँ पट कहुँ निषंग धनुतीरा।"

राम का हृदय शील, संकोच और दयालुता से कूट २ कर भरा था है। जब राजा ने राज्यभार देने का आयोजन किया तो इनको ल में बड़ा ही संकोच हुआ। चारों भाई, साथ २ खेले, कर्णबेध ोपवीत, विवाह साथ २ हुआ 'परन्तु विमल वंश में यह ही अनु- ात है' 'अनुज विहाय बड़ेहि अभिषेकू।' नीति और लोक उचित मझें या अनुचित, शास्त्र विधि कहे या निषेध, पर राम जी का स्वा- त्यागी हृदय तो, इसे बिल्कुल अनुचित समझता है वह सोचते हैं ब भाई एक से, क्यों किसी की हकतलफ़ी हो अथवा छोटे बड़े किसी से किसी एक को राजा बना देना चाहिये, बड़े ही को क्यों!

यही क्यों, जब राजभवन में दशरथ बेहोश पड़े हुए थे, उनकी शा बहुत ही करुणा-जनक थी, राम ने क्रोधित कैकेई से पूछा 'महा- ाज की ऐसी दशा क्यों है? निष्ठुर कैकेई से सारा प्रसंग—अपने देश- ाकाले और भरत को राज्य पाने का—सुना। देखिये, क्या हुआ,—

"मन मुसिक्याय भानु कुल-भानू।
राम सहज आनन्द-निधानू॥

बोले—'.............................

.............................

भरत प्रान प्रिय पावहिं राजू।
बिधि सब बिधि मोहि सन्मुख आजू ॥"

क्या कहना है, राम के त्याग और धीर का ऊपर थोड़ा परिचय है—उनके अनगणित गुणों का यहाँ उल्लेख करना सर्वथा असंभव है। और जिन

भरत

के सम्बन्ध में तुलसीदास जी कह चुके हैं—

अगम सनेह भरत रघुबर को। जहँ न जाय मन विधि हरिहर
जो न होतु जग जन्म भरत को। अचर सचर चर अचर करत

रामजी भी श्री मुख से फ़रमा चुके हैं—

'भरत कहे मैं, साधु, सयाने।, इस छोटी सी भूमिका में उन भर का क्या अधिक परिचय दिया जा सकता है। ननिहाल से लौट कर भर ने देखा 'अयोध्या चौपट हो गई, राजा का प्राणान्त हो गया और रा का देश निकाला। उस समय भरत की करुणाजनक अवस्था का चि खींचना कवि की कल्पना से बाहर है। कैकेई सम्वाद सुना चुके मंथरा भी आ पहुँची, शत्रुघ्न ने उस में लात जमादी और घसीटा 'भरत जी ने इसे पसन्द नहीं किया, उसे छुड़वा दिया—भरत साधुता का कैसा अच्छा परिचय है। आगे जब राजा की अन्त्येष्टि सब लोग निवृत्ति हुए। बड़ी भारी सभा हुई। भरत को राज्यास पर बैठने का प्रस्ताव हुआ। भरत जब आना कानी करने लगे

तो राज नीति-विशारद वशिष्ठजी ने एक बड़ा व्याख्यान दिया। अनेक प्रमाणों से बतलाया कि पिताकी उचित और अनुचित कैसी ही आज्ञा हो, माननीय है। और मैं भी अनुरोध करता हूँ। माता कौशिल्या ने भी समझाया। सार यह है कि पिताकी आज्ञा, गुरुका अनुरोध, माताका आग्रह और सभा का निश्चय; यह तो सब कुछ—परन्तु "प्राण प्यारे भाई का देश निकाला और मैं राजा बनू।,, इस भाव को उन के जी से कोई न टालसका, बड़ी नम्रता से उनके प्रस्ताव का विरोध करते हुए युक्ति-युक्त व्याख्यान दिया कि—

" गुरु पितु मातु स्वामि हित बानी।
सुनि मन मुदित करिय हित जानी॥
........................................
........................................

यद्यपि यह समुझत हों नीके।
तदपि होतु परितोष न जीके॥

क्यों ?

" पितु सुर पुर, सियराम बन, करन कहहु मोहिं राज। ,,
........................................

'हित हमार सिय-पति सेवकाई। सो हरि लीन मातु कुटिलाई।
मैं अनुमान दीख मनमाहीं। आन उपाय मोर हित नाहीं॥
सोक-समाज राज केहि लेखे। लखन राम सिय पद बिनु देखे॥'
........................................
........................................

धन्य भ्रातृ-प्रेम और धन्य त्याग ! संसार के इतिहास में क्या क
भी ऐसा उदाहरण मिल सकता है, त्याग और प्रेम से भरा हुआ भरत का यह व्याख्यान बार २ मनन करने योग्य है।

अन्त में सत्य-हृदय की विजय हुई, नीति और इतिहास दुम दबाकर भाग गये। भरत की बात का विरोध करने की किसीको हिम्मत नहीं हुई। निश्चय हुआ:-'सब मिलकर राम को मना लावें। सब ब को गये, रामजी से सम्मिलन हुआ:—

भरत जी ने रामचन्द्र जी से लौटने के लिये अश्रुपूर्ण नेत्रों विनय की। राम जी ने सारा भार भरत पर रख दिया-इस स्थल प जो आपस में वार्त्तालाप हुआ, मनन करने योग्य है।

बड़ी ही मार्मिक घटना है। प्रेम पूर्ण दो हृदय किस प्रकार ए दूसरे की रक्षा करते हुए अपने २ कर्त्तव्यों के पालन करने को दृढ़ हैं अन्त में राम की विजय हुई, किसी तरह से भरत को लौटाने के लि राज़ी कर लिया। भरत राम की खड़ाऊँ सिर पर धर अयोध्या की ओ लौटे। पर राम जब तपस्वी का भेष धर वनोवासी हैं—भ्रातृ-भक्त भ कब राजलक्ष्मी का उपभोग कर सकते हैं-उन्होंने भी अयोध्या निकट नंदिग्राम में वल्कल वसन धारण कर वनोवासी की भाँति रह प्रारम्भ कर दिया।

यही दोनों राम और भरत अयोध्या काण्ड के प्रधान प हैं। पर .....

लक्ष्मण

जीका चरित्र भी कुछ कम उल्लेखनीय नहीं है। यह रामचन्द्र

के सबसे निकटस्थ और सहज-संगी थे। बड़े भाई को पिता के तुल्य समझते थे। इन्होंने सुना कि राम बन जा रहे हैं, दौड़े हुए भाई के पास गये।

मार्ग में शंका करते हुए जाते थे:-

'रखिहहिं भवन कि लेइहहिं साथा॥'

लक्ष्मण में कहाँ ताकत थी कि भाई की आज्ञा के विरुद्ध कुछ भी कर सकें। रामचन्द्र जी ने बहुतेरा समझाया कि हर तरह से तुम्हारा घर पर रहना ही उचित है-इन्होंने स्पष्ट कह दिया—

"गुरु पित मातु न जानौं काहू।
कहहुँ स्वभाव नाथ पति याहू॥
मोरे सबै एक तुम स्वामी।
दीनबन्धु उर अंतरयामी॥

अपनी अप्रतिम श्रद्धा और प्रेम से-अनेक कारण अयोध्या में रहने के होने पर भी-इन्होंने राम से बन चलने की आज्ञा लेली। स्त्री और माता को त्यागि, भाई के साथ तपस्वी बन कर रहने में जीवन को सफल समझा। यह हृदय के बड़े सरल और स्पष्ट वक्ता थे—सुमंत राम को पहुँचा कर वन से लौट रहे थे, राम 'पिताजी से क्षेम-कुशल कहना' समझा रहे थे, लक्ष्मण ने उस समय बहुत कठोर वचन कहे। राम ने सुमंत को शपथ दिलाई कि महाराज से लक्ष्मण की बात न कहना। दीन वचन कहना तो लक्ष्मण जानते ही न थे—

लक्ष्मण परशुराम सम्वाद पढ़ने में यह बातें स्पष्ट हो जाती हैं—क्रोध भी इन्हें बहुत शीघ्र आता था, और चट पट भी कर बैठते थे—कैकेई ने मंथरा को असंतुष्ट देखकर कहा—

"हँसि कह रानि गाल बड़ तोरे।
दीन लखन सिख अस मन मोरे॥"

भरतागमन के समय चित्रकूट पर जो इन्हों ने भाषण दिया उसका कुछ अंश इस प्रकार है—

"कहँ लगि रहिय सहिय मन मारे।
नाथ साथ धनु हाथ हमारे॥
आय बना भल आज समाजू।
प्रगट करौं रिस पाछिल आजू॥

अस्तु। इन्हों ने जिस प्रेम और भक्ति से भाई की सेवा की वर्णन नहीं की जा सकती।

"सिय सुमन्त भ्राता सहित, कंदमूल फल खाय।
सयन कीन्ह रघुवंश-मनि पाँय पलोटत भाय॥
उठे लखन सोवत प्रभु जानी।
कहि सचिवहिं सोवन मृदुवानी॥
कछुक दूरि सजि बान सरासन।
जागन लगे बैठि वीरासन॥"

क्या कहना है? कैसी अपूर्व भ्रातृ-भक्ति है। लक्ष्मण जैसा आदर्श पुत्र होने का श्रेय आदर्श माता—

## सुमित्रा

ही को है। सुमित्रा सचमुच गृहलक्ष्मी थीं। आदर्श गृहस्थी
लिये जिन २ गुणों की आवश्यक्ता है, सुमित्रा में कूट २ कर भरे
ए थे। दूरदर्शिता, धर्म-निष्ठता तथा कर्त्तव्य-परायणता का पाठ
क्ष्मणजी ने इसी से सीखा होगा। जिस समय रामजी को राजी कर
क्ष्मण माता के पास विदा माँगने गये-समझे थे कि माता कहीं
धा न डाल दे। परन्तु आदर्श माता सुमित्रा ने स्पष्ट कह दिया—

"तात तुम्हार मातु बैदेही।
पिता राम सब भांति सनेही॥
जौपै सीय राम बन जाहीं।
अवध तुम्हार काज कछु नाहीं॥"

धन्य माता! क्या संसार में ऐसा उदाहरण और कहीं मिलेगा?
सुमित्रा राजा दशरथ की दूसरी रानी थी, पहली का नाम था—

## कौशिल्या।

रामचन्द्र इन्हीं के पुत्र थे। कौशिल्या के धैर्य्य को देखने के
लिये बड़े साहस की आँख चाहिये। जब इनको मालूम हुआ 'राज्य
के बदले मेरे बेटे को बनोवास मिला।' तो स्नेह और धर्म ने थोड़ी
देर के लिये इनके मस्तिष्क में रण-रंग मचा दिया। धर्म और स्नेह
के विचारों में टक्करें हुईं—

"राखहु सुतहि करौं अनुरोधू, धर्म जाय अरु बंधु विरोधू।
कहौं जान बन तौ बड़ि हानी, संकट सोच बिबस भइ रानी"॥

थोड़ी ही देर में धर्म की विजय होगई। दूरदर्शिता, गम्भीरता, धैर्य आदि सेनापतियों ने बड़े साहस के साथ अपना काम किया।

खेत धर्म के हाथ रहा—स्नेह ने नम्र होकर क्षमा प्रार्थना करली और अपने हाथ से धर्म के मस्तक पर विजय तिलक कर दिया। संधिपत्र के अनुसार कौशिल्या ने फर्मान निकाला:—

"तात ! जाउँ बलि कीन्हेउ नीका।
पितु आयसु सब धर्मक टीका॥

राज देन कहि दीन्ह बन मोहि न दुख लवलेश।"

केवल चिन्ता है तो इस बात की कि:—

"तुम बिन भरतहिं भूपतिहि प्रजहिं प्रचण्ड कलेश"।

इन के हृदय में ईर्षा द्वेष आदि विकारों का तो नाम निशान ही नहीं था। सौतेली माता ने, पुत्र को देश निकाले का दण्ड दे दिया; परन्तु उसी सौतेली माता की ओर संकेत करके यह कहती हैं—

जौं पितु मातु कहेउ बन जाना। तौ कानन सत अवध समाना।

धन्य कौशिल्या, तेरे विशाल हृदय को धन्य है।

यदि आप कौशिल्या के धैर्य का इससे भी अधिक परिचय पाना है तो वहां चलें, जहां दैव-दलित दशरथ पड़े हुए हैं। सुमन्त ने आकर राम के न लौटने का समाचार सुना दिया है। दशरथ जी के आशा-तंतु बिल्कुल छिन्न भिन्न होगये हैं। ऐसे विकट समय

रामचन्द्र वन की तय्यारी कर रहे हैं। सीता जी को चिन्ता हुई कि कहीं मुझे छोड़ न जांय। साथ चलने के लिये बहुत कुछ अनुनय-विनय की। रामचन्द्र जी ने वन के घोर दुःख और विकट अवस्था समझा कर इन्हें रोकना चाहा। और घर रहने में इन्हें किसी प्रकार को दुःख भी नहीं होता; माता कौशिल्या इन्हें बहुत प्यार करती थीं—

"नैन पुतरि इव प्रीति बढ़ाई।"
"दीप बाति नहिं टारन कहऊँ।"

परन्तु यह संसार के सारे संकटों को, प्यारे के वियोग-दुःख के लवलेश के तुल्य भी नहीं समझती थी। एक ही बात में सारे व्याख्यान का उत्तर दे दिया—

"मैं सुकुमारि! नाथ वनजोगू!! तुमहिं उचित तप! मोकहँभोगू!!!

बात थोड़ी सी है, परन्तु आर्य सभ्यता का रहस्य कूट कूट के भरा है:—हृदयेश पर विपत्ति, मैं सुख से रहूँ। स्वामी कंद मूल फल खाकर वन में मारे मारे फिरें और मैं राजमहल में राज्योचित राज–भोग भोगूँ। जो कुछ भी हो-सुख, या दुख, जीवन या मृत्यु, पति के साथ साथ—

"तन, धन, धाम, धरणिपुर राजू।
पति विहीन, सब सोक समाजू॥
नाथ साथ साथरी सुहाई।
प्रभु संग मंजु मनोज तुराई।
कंद मूल फल अमिय अहारू।
अवध-सौध सत सरिस पहारू"—

जिसके लिए है, उसका जीवन-रहस्य संसार को आश्चर्य में डालने वाला क्यों न हो ?

ऊपर के चरित्रों के विकास का कारण महाराजा दशरथ की सत्य-प्रियता है—

"प्राण पुत्र दोउ परिहरेउ वचन न दीनेउ जान।"

अन्य चरित्रों की ऐसी विशेषताएं दिखाई गई हैं जिनका अयोध्या काण्ड से अधिक सम्बंध है—परंतु महाराज दशरथ के चरित्र की कुछ प्रारंभिक बातें ऐसी हैं, जिनके उल्लेख किए बिना काम नहीं चल सकता। यह स्वभाव के बहुत ही उदार और गऊ–ब्राह्मण के रक्षक थे। परोपकार के लिये तो इनका सर्वस्व ही अर्पित था। जब २ देवताओं पर भीड़ पड़ती थी वह दैत्यों से बहुत ही तंग आजाते थे तो उन्हें राजा दशरथ की सहायताकी ज़रूरत पड़ती थी। कैकेई भी प्रायः युद्ध में साथ जाती थी। एक बार ऐसे ही किसी युद्ध में कैकेई की नैमित्तिक सहायता से विजय हुई। उसी के उपलक्ष्य में दो वरदान दिये, जो बहुत दिन तक धरोहर रक्खे रहे और समय पर काम आए।

एक बार राक्षसों के अत्याचार से देश में खलबली मचगई। यज्ञ, हवन, वेदपाठ, आदि बंद होने लगे। पवित्र तपोवन राक्षसों के क्रीडा-स्थल हो गये। सब ऋषियों ने सलाह करके विश्वामित्र जी को अयोध्या भेजा। राजा ने इनका बड़ा स्वागत किया और आने का कारण पूछा। ऋषि ने तपोवन की सब व्यवस्था सुनाई और राम को मांगा, उस समय दशरथ जी बड़े चक्कर में पड़ गये, कहा—

मागंहु भूमि धेनु धन कोषा।
सर्बस देहुं आज सह रोषा॥
देह प्राण ते प्रिय कुछ नाहीं।
सोउ मुनि देहुं निमिष इक माहीं॥

इतना तो बात की बात में दे सकता हूं। पर राम के देने में कुछ संकोच है। मैं "ससैन्य चल सकता हूं। राक्षसों से लड़ कर उनके अत्याचार से अपने देश को बचा सकता हूं। परंतु राम सुकुमार है, बच्चे है, "घोर मायावी असुरों के मुक़ाबिले में उन्हें भेजना" समझ में नहीं आया--

"चौथे पन पायेउ सुत चारी।
विप्र बचन नहिं कहेउ संभारी॥"

अस्तु। थोड़ी देर के लिए सर्वस्व दे सकने पर भी पुत्र के न देने का विचार जी में रहा। वशिष्ठ जी ने समझाया कि भारत-मा की छाती से राक्षसी अत्याचार, यदि तुम्हारे पुत्र के द्वारा दूर हो जाय तो तुमसे भाग्यवान कौन होगा? राजा का मोह दूर हो गया। देश और धर्म की रक्षा के लिए अपने प्राण से प्यारे पुत्रों को ऋषि के अर्पण कर दिया। धन्य त्याग!

इतने गुण होते हुए भी एक अवगुण था--राजा ने कई विवाह किये। इसी कारण गृह-कलह हुआ।

वृद्ध अवस्था में भी वह संयमी न रहे। कामान्धता से कैकेई की चालों को न समझ सके, और उससे प्रतिज्ञा कर बैठे। परन्तु

प्रतिज्ञा को किस प्रकार निबाहा, यह इतिहास के पन्नों पर स्वर्णाक्षरों में लिखा हुआ है—

जियत मरन फल दसरथ पावा। अंड अनेक अमल जस छावा।
जियत राम-विधु बदन निहारा। राम-विरह मरि मरण सँभारा।

जो हो, इस राजवंश के परिचय के साथ २ अन्य कुछ व्यक्तियों का परिचय देना भी उचित है—जिनके कारण रामायण की कथा में सोने में सुगंध आगई है। जिनमें से एक तो—

## सुमन्त्र

जो, अयोध्या के राज्यवंश के सच्चे सेवक और हितैषी थे। महाराज की गुप्त-मंत्रणाएँ प्रायः इन से ही हुआ करती थीं। यह बहुत ही उदार और सहृदय थे। रामचन्द्रजी इन्हें सदैव पूज्य दृष्टि से देखते थे।

"तुम पुनि पितु सम अति हित मोरे।
विनती करहुँ तात कर जोरे॥"

रामचन्द्र को पहुँचाकर जब बन से सुमन्त लौटे तो उनकी बहुत ही सोचनीय अवस्था हो गई, उसका वर्णन कल्पनातीत है; एक उदाहरण से कवि ने उस समय की अवस्था का चित्र खींचा है—

"जिमि कुलीन तिय साधु सयानी।
पति-देवता कर्म मन बानी॥
रहै कर्म बस परिहरि नाहू।
सचिव हृदय तिमि दारुण दाहू॥"

क्या ही दारुण वेदना है। इससेः—

" विवरण भयो न जाइ निहारी।
मारेसि मनहुं पिता महतारी॥
हानि गलानि विपुल मन व्यापी।
यमपुर पंथ सोच जनु पापी॥"

ऐसी दशा मेंः—

हृदय न विदरत पंक जिमि बिछुरत प्रीतम नीर।
जानत हौं मोहि दीन दुख यम-यातना सरीर॥

आदि, पश्चात्ताप करते हुए अयोध्या आए। अँधेरे में नगर प्रवेश किया। खाली रथ देखकर लोगों की रही सही आशा भी टूट गई। अयोध्या पहुँचकर स्वयं धीरज बाँधा और बड़े पांडित्य-पूर्ण भाषण द्वारा राजा को समझाने की चेष्टा की, पर अंत में "हरीच्छा बलवान है" ही रहा।—अस्तु।

दूसरे निषाद पतिः—

गुह

थे, जिनका चरित्र भी पवित्र प्रेम से भरा हुआ और अति उज्वल था। रामचन्द्र जी से इनका घनिष्ट स्नेह होगया था। वन में जब, रामचन्द्र साथरी पर सो रहे थे और लक्ष्मण धनुषबाण ले पहरा दे रहे थे, निषाद भी उनके पास जा पहुँचा।

" सोवत प्रभुहिं निहारि निषादू।
भयउ प्रेम बस हृदय विषादू॥

"तनु पुलकित जल लोचन बहहीं।
बचन सप्रेम लखन सन कहहीं॥"

इस समय जो दुःख से भरी हुई बात चीत गुह ने की, जिससे उसकी सहृदयता का पता चलता है। इसके सिवाय वह बड़ा भारी वीर भी था। जब यह अनुमान हुआ कि भरत ससैन्य राम से लड़ने जाते हैं-तो अपनी सेना को लड़ने की आज्ञा दी। असहाय राम पर ससैन्य भरत चढ़ कर जाते हैं, जीते जी हम इस अन्याय को कैसे सहें-

होइ सजोइल रोकहु घाटा।
ठाठहु सकल मरन के ठाटा॥
सनमुख लोह भरत सन लेहू।
जियत न सुरसरि उतरन देहू।
समर मरण, पुनि सुरसरि तीरा।
राम काज, छिन भंगु सरीरा।
भरत भाइनृप, मैं जन नीचू।
बड़े भाग अस पाइय मीचू।

अस्तु। इस अपढ़ जंगली जाति के नायक के आत्म-बलिदान की समता क्या किसी सभ्य जाति के इतिहास में कहीं मिल सकती है?

आगरा
श्रावण कृष्णा ५
सं० १९७६ वि०

॥ इति ॥

अध्यापक रामरत्न।

॥ श्रीः ॥

श्रीमद्गोस्वामी

# तुलसीदास कृत रामायणम् ।

---

## अयोध्याकाण्ड प्रारम्भः ।

* यस्याङ्के च विभाति[1] भूधर-सुता[2], देवापगा[3] मस्तके,
भाले बालविधुर्गले च गरलं, यस्योरसि व्यालराट्[4] ।
सोऽयं[5] भूतिविभूषणः, सुरवरः, सर्वाधिपः, सर्वदा[6].,
शर्वः[7] सर्वगतः, शिवः शशिनिभः, श्रीशंकरः पातु[8] माम्[9] ॥१
प्रसन्नतां या न गताभिषेकतस्तथा न मम्ले वनवासदुःखतः ॥
मुखांबुजश्रीरघुनन्दनस्य मे सदाऽस्तु सा मञ्जुलमङ्गलप्रदा ॥२॥
नीलांबुजश्यामलकोमलाङ्गम्, सीतासमारोपितवामभागम् ॥
पाणौ महासायक चारुचापं नमामि रामं रघुवंश नाथम् ॥३॥

---

अर्थः—जिनकी बाईं ओर पार्वतीजी, सिर पर गंगाजी, मस्तक पर नवीन चन्द्रमा, गले में विष, हृदय पर सर्पराज का यज्ञोपवीत, भस्म रमाए, देवताओं में श्रेष्ठ, सब के स्वामी, अविनाशी, संहार करने वाले, सर्वव्यापी, कल्याणकारी तथा चन्द्रमा के समान गौरवर्ण ऐसे श्रीमहादेवजी मेरी सदैव रक्षा करें ॥१॥

राज्याभिषेक में प्रसन्नता को और वनोवास के दुःख से मलिनता को प्राप्त नहीं हुई, ऐसी श्रीरामचन्द्र के मुख-कमल की शोभा, मुझे सुन्दर कल्याण की देने-वाली हो ॥ २ ॥ नील-कमल के समान सुन्दर श्याम और कोमल अङ्ग वाले, जिनके वाम भाग में जानकीजी विराजमान हैं, हाथों में सुन्दर धनुषबाण है ऐसे रघुवंश के स्वामी श्रीरामचन्द्र को मैं प्रणाम करता हूं ॥ ३ ॥

१ सुशोभित २ पार्वती ३ (देव+अप+गा) गंगाजी ४ नागराज ५ (स. अय) ६ अविनाशी ७ संहारकर्ता ८ रक्षा करें ९ मेरी । * पाठान्तर वामाङ्के

दो०—श्रीगुरु चरन-सरोज[1]-रज, निज मन-मुकुरु[2] सुधारि।
बरनउँ रघुबर-बिमल जसु, जो दायकु फल[3] चारि॥ १॥

जब तें राम ब्याहि घर आये। नित-नव-मंगल मोद बधाये॥
* भुवन-चारिदस भूधर-भारी। सुकृत[4]-मेघ बरषहिं सुख-बारी॥
रिधिसिधि-संपति-नदी सुहाई। उमगि अवध-अंबुधि[5] कहँ आई॥
मनिगन-पुर-नर-नारि-सुजाती। सुचि-अमोल-सुन्दर सब भाँती॥
कहि न जाइ कछु नगर बिभूती। जनु इतनिअ बिरंचि-करतूती॥
सब बिधि सब पुर-लोग सुखारी। रामचन्द्र-मुख-चन्दु[6] निहारी॥
मुदित मातु सब सखीं सहेली। फलित[7] बिलोकि मनोरथ-बेली॥
रामरूप गुन सीलु सुभाऊ। प्रमुदित होहिं देखि सुनि राऊ॥

दो०—सब के उर अभिलाषु अस, कहहिं मनाइ महेसु॥
आपु अछत[8] जुबराजपद, रामहिं देहिं नरेसु॥ २॥

एक समय सब सहित समाजा। राज-सभा रघुराजु बिराजा॥
सकल-सुकृत-मूरति नरनाहू। राम-सुजसु सुनि अतिहि उछाहू[9]॥
नृप सब रहहिं कृपा अभिलाषें। लोकप*[10] रहहिं प्रीति-रुख राखें॥
त्रिभुवन तीनि काल जग माहीं। भूरि-भाग[11] दसरथ सम नाहीं॥
मंगल-मूल रामु सुत जासू। जो कछु कहिअ थोर सबु तासू॥
राय सुभाय मुकुरु कर लीन्हा। बदनु बिलोकि मुकुटु सम कीन्हा॥

---

१ (सरः + ज) कमल २ दर्पण ३ अर्थ, धर्म, काम और मोक्ष ४ पुण्य ५ जलधिरूपी समुद्र ६ (चन्द्रमारूपी मुँह) ७ फली हुई (कर्मवाच्य) ८ मौजूद (अ+क्षत) ९ (उत्साह) १० लोकपाल * देखो गूढ़ार्थ प्रकाश। ११ बड़-भागी

* पहले ही पद में तुलसीदास जी अलंकारिक-चमत्कार किस खूबी से दिखा रहे हैं इस पद में सम अभेद-रूपक है।

स्रवन[1] समीप भए सित केसा। मनहुँ जरठ-पनु अस उपदेसा॥
नृप जुबराजु राम कहुँ देहू। जीवन-जनम-लाहु किन लेहू॥
दो०-यहि विचारु उरु आनि नृप, सु-दिन सु-अवसरु पाइ।
प्रेम-पुलकि तन, मुदित मन, गुरुहिं सुनायेउ जाइ॥२॥
कहइ भुआलु[2] सुनिअ मुनि-नायक। भये राम सब विधि सब लायक॥
सेवक सचिव सकल पुर-वासी। जे हमार अरि मित्र उदासी॥
सबहिं रामु प्रिय जेहिबिधि मोही। प्रभु असीस जनु तनु धरि सोई॥
विप्र-सहित परिवार गोसाईं। करहिं छोहु[3] सब रौरिहि नाईं॥
जे गुरु-चरन-रेनु सिर धरहीं। ते जनु सकल विभव बस करहीं॥
मोहि समयछु अनुभयेउ न दूजें। सब पायेउँ प्रभु-पद-रज पूजें॥
अब अभिलाषु एक मन मोरें। पूजिहि नाथ अनुग्रह तोरें॥
मुनि प्रसन्न लखि सहज-सनेहू[4]। कहेउ नरेस रजायसु[5] देहू॥
दो०—राजन, राउर नामु-जसु, सब अभिमत[6] दातार।
फल अनुगामी महिप-मनि[7], मन-अभिलाषु तुम्हार*॥३॥
सब विधि गुरु प्रसन्न जिय जानी। बोलेउ राउ बिहँसि मृदु-बानी॥
नाथ, रामु करिअहि जुबराजू। कहिअ कृपाकरि करिअ समाजू॥
मोहि अछत यहु होइ उछाहू। लहहिं लोग सब लोचन-लाहू॥
प्रभु-प्रसाद सिव सबइ निबाहीं। यह लालसा एक मन माहीं॥
पुनि न सोच तनु रहउ कि जाऊ। जेहि न होइ पाछे पछिताऊ॥
सुनि मुनि दसरथ-बचन सुहाए। मंगल-मोद-मूल मनभाए॥
सुनु नृप जासु विमुख पछिताहीं। जासु भजन बिनु जरनि न जाहीं॥

---

१ (श्रवण) २ (भूपाल) ३ कृपा ४ स्वभाव से ही स्नेह है जिनमें, (बहुब्रीहि) ५ आज्ञा ६ इच्छाओं-७ (महिपों में शिरोमणि,) सप्तमी तत्पुरुष;

* राजन्, आपके नाम का यश सब इच्छाओं को पूरी करने वाला है—हे महिप-मणि, फल, आपकी मनोभिलाषाओं के पीछे २ चलता है—अर्थात् कोई मनोरथ आपका ढूंढा नहीं पड़ता।

भयेउ तुम्हार तनय सोइ स्वामी। रामु पुनीति प्रेम अनुगामी[1]॥

दो०—वेगि विलंबु न करिअ नृप, साजिअ सबुइ समाजु।
सु-दिन सु-मंगलु तबहिं जब, राम होहिं जुवराजु ॥५॥

मुदित महीपति मन्दिर आए। सेवक सचिव सुमंत बोलाए॥
कहि 'जय जीव[2]' सीस तिन्ह नाए। भूप सु-मंगल-वचन सुनाए॥
प्रमुदित मोहि कहेउ गुरु आजू। 'रामहि राय देहु जुवराजू'॥
जौं पाँचहि मत लागइ नीका। करहु हरषि हिय रामहि टीका[3]॥
मंत्री मुदित सुनत प्रिय-वानी। अभिमत-विरव[4] परेउ जनु[5] पानी॥
विनती सचिव करहिं कर-जोरी। जिअहु जगत-पति वरस करोरी॥
जग मंगल भल काजु विचारा। वेगिअ नाथ न लाइअ वारा॥
नृपहिं-मोदु सुनि सचिव सु-भाखा। वढ़त बौंड़[6] जनु लही सु-साखा॥

दो०—कहेउ भूप मुनिराज कर, जोइ जोइ आयसु होइ।
राम राज-अभिषेक-हित वेग करहु सोइ सोइ ॥ ६ ॥

हरषि मुनीस कहेउ मृदु वानी। आनहु सकल सु-तीरथ पानी॥
औषधि मूल फूल फल पाना। कहे नाम गनि मंगल नाना॥
चामर चरम वसन वहुभांती। रोम-पाट-पट[7] अगनित-जाती॥
मनिगन मंगलवस्तु अनेका। जो जग जोगु भूप-अभिषेका॥
वेद-विदित कहि सकल विधाना। कहेउ रचहु पुर विविध-विताना[8]॥
सफल रसाल[10] पूँगफल[11] केरा। रोपहु वीथिन्ह[12] पुर चहुँ फेरा॥
रचहु मंजु मनि-चौकइँ चारू। कहहु बनावन वेगि वजारू॥
पूजहु गनपति गुरु कुलदेवा। सब विधि करहु भूमि-सुर-सेवा॥

---

१ प्रेम के अनुगामी ( षष्ठी तत्पु० ) २ प्राचीनकाल में राजा के सम्मुख जाते समय प्रजावर्ग यह मंगल-सूचक-पद उच्चारण करते थे। ३ तिलक, ४ इच्छारूपी पौधे पर, ५ मानों ( उत्प्रेक्षा अलंकार वाचक पद ) जनु मानो, जा आदि पदों से एक अर्थ में दूसरे अर्थ की संभावना की जाती है, तो उत्प्रेक्षाऽलंकार होता है। ६ फली बौंड़ी ७ रेशमी वस्त्र ८ चँदोवा १० आम ११ सुपारी। १२ गलियों–

दो०—ध्वज पताक-तोरन-कलस, सजहु तुरग-रथ-नाग[1]।
सिर धरि मुनिवर-बचन सबु, निजनिज काजहि लाग ॥७॥

जेहि मुनीस जो आयसु दीन्हा। सो तेहि काजु प्रथम जनु कीन्हा॥
बिप्र-साधु-सुर पूजत राजा। करत राम-हित मंगल-काजा॥
सुनत राम-अभिषेक-सुहावा। बाज गहागह[2] अवध बधावा॥
राम सीय-तनु सगुन जनाए। फरकहिं मंगल-अंग सुहाए[3]॥
पुलकि स-प्रेम परसपर कहहीं। भरत-आगमनु-सूचक अहहीं[4]॥
भए बहुत दिन अति अवसेरी[5]। सगुन प्रतीति भेंट प्रिय केरी॥
भरत-सरिस प्रिय को जगमाहीं। इहइ सगुन-फलु दूसर नाहीं॥
रामहिं बंधु-सोच दिनराती। अंडन्हि कमठ-हृदय जेहि भाँती[6]॥

दो०—ऐहि अवसर मंगलु परम, सुनि हरषेउ रनिवासु।
सोभत लखिविधु बढ़त जनु, बारिधि बीचि[7] बिलासु ॥८॥

प्रथम जाइ जिन्ह बचन सुनाए। भूषन बसन भूरि तिन्ह पाए॥
प्रेम पुलकि तन-मन अनुरागीं। मंगल-साज सजन सब लागीं॥
चौकइँ चारु सुमित्रा पूरे। मनि-मय बिबिध-भाँति अति रूरे[8]॥
आनँद मगन राम महतारी। दिए दान बहु बिप्र हँकारी॥
पूजीं ग्रामदेवि-सुर-नागा। कहेउ बहोरि देन बलिभागा॥
जेहि बिधि होइ राम कल्यानू। देहु दया करि सो बरदानू॥
गावहिं मंगल कोकिल बयनी[10]। बिधु-बदनी[11] मृग सावक-नयनी[12]।

दो०—राम राज अभिषेकु सुनि, हिय हरषे नर-नारि।
लगे सु-मंगल सजन सब, बिधि अनुकूल बिचारि॥

---

१ हाथी २ गंभीर, गहरी ध्वनि वाले, बधावा का विशेषण ३ पुरुष का दाहिना और स्त्री का बाँया अङ्ग फड़कना शुभ-सूचक माना गया है। ४ हैं। ५ चिन्ता ६ कछुआ तट पर अंडे रख कर जिस प्रकार चिन्तित रहता है। ७ लहर, मानो पूर्ण चन्द्र को देख समुद्र में लहरें बढ़ने लगीं ( उत्प्रेक्षाऽलंकार ) ८ अति सुन्दर १०-११-१२ कोकिल से बैन हैं जिनके, आदि २ (बहुव्रीहि समास)

तब नरनाह वसिष्ठु बुलाये। राम-धाम सिख देन पठाये॥
गुरु-आगमनु सुनत रघुनाथा। द्वार आइ नायेउ पद माथा॥
सादर अरघ[1] देइ घर आने। सोरह भांति[2] पूजि सनमाने॥
गहे चरन सिय-सहित बहोरी। बोले रामु कमल-कर जोरी॥
सेवक-सदन स्वामि-आगमनू। मंगल-मूल अमंगल-दमनू॥
तदपि उचित जनु बोलि स-प्रीती। पठइअ काज नाथ 'अस नीती'॥
प्रभुता तजि प्रभु कीन्ह सनेहू। भयेउ पुनीत आजु यहु गेहू॥
आयसु होइ सो करउँ गोसाईं। सेवक लहइ स्वामि–सेवकाई॥

दो०—सुनि सनेह-साने-बचन, मुनि रघुबरहि प्रसंस।
राम कस न तुम्ह कहहु अस, 'हंस-बंस-अवतंस'[3] ॥१०॥

बरनि राम-गुन सील-सुभाऊ। बोले प्रेम-पुलकि मुनिराऊ॥
भूप सजेउ अभिषेक-समाजू। चाहत देन तुम्हहिं जुबराजू॥
राम करहु सब संजम[4] आजू। जौं बिधि कुसल निबाहइ काजू॥
गुरु सिख देइ राउ पहिं गयऊ। राम-हृदय अस बिसमय भयऊ॥
जनमे एकसंग सब भाई। भोजन सयन केलि लरिकाई॥
करनबेध उपबीत बिआहा। संग संग सब भए उछाहा॥
बिमल-बंस यह अनुचित[5] एकू। अनुज बिहाइ बड़ेहिं अभिषेकू॥
प्रभु सप्रेम-पछितानि सुहाई। हरउ भगत-मन कै कुटिलाई॥

दो०-तेहिं अवसर आए लपन, मगन प्रेम-आनन्द।
सनमाने प्रिय-बचन कहि, रघुकुल-कैरव-चन्द[6] ॥ १ ॥

बाजहिं बाजन बिबिध-बिधाना। पुर-प्रमोदु नहिं जाइ बखाना॥

---

आगन्तुक के स्वागत के लिये पात्र से पृथ्वी पर जल छोड़ना, आर्पकाल की स्वागत विधि। २ देखो गूढ़ार्थ कोप ३ हंस (सूर्य) के वंश षठी-तत्पु० हंस वंश में अवतस (भूपण)' सप्तमी त०। ४ व्रत, नियम। ५ यद्यपि नीति उचित समझती है परन्तु राम का स्वार्थत्यागीहृदय इसे अनुचित समझता है। ६ रघुकुल रूपी कैरव, ( रूप्य रूपकभाव में रूपक कर्मधारय; ) रघुकुल, रूपी कैरव के चन्द्र, ( षठी तत्पुरुप )

भरत-आगमनु[१] सकल मनावहिं। आवहिं बेगि नयन-फल पावहिं॥
हाट बाट घर गलीं अथाईं[२]। कहहिं परसपर लोग लोगाईं॥
कालि लगन[३] भलि केतिक बारा। पूजिहि बिधि अभिलाषु हमारा॥
कनक-सिंघासन सीय समेता। बैठहिं रामु होय चित-चेता[४]॥
सकल कहहिं कब होइहि काली। बिघन मनावहिं देव कुचाली॥
तिन्हहिं सोहाइ न अवध-बधावा। चोरहिं चँदिनि राति न भावा॥
सारद बोलि बिनय सुर करहीं। बारहिं बार पाँय लै परहीं॥

दो०—बिपति हमारि बिलोकि बड़ि, मातु करिअ सोइ आजु।
रामु जाहिं बन राजु तजि, होइ सकल सुर-काजु॥१२॥

सुनि सुर-बिनय ठाढ़ि पछिताती। भइउँ सरोज-बिपिन-हिमराती॥
देखि देव पुनि कहहिं निहोरी। मातु तोहि नहिं थोरिउ खोरी[५]॥
बिसमय-हरष-रहित रघुराऊ[६]। तुम्ह जानहु सब राम प्रभाऊ॥
जीव करम-बस दुख-सुख-भागी। जाइअ अवध देवहित लागी॥
बार बार गहि चरन सकोची। चली बिचारि बिबुध[७] मति-पोची॥
ऊंच निवासु नीच करतूती। देखि न सकहिं पराइ बिभूती[८]॥
आगिल काजु बिचारि बहोरी। करिहहिं चाह कुसल कबि मोरी॥
हरषि हृदय दसरथपुर आई। जनु ग्रह-दसा[९] दुसह दुख-दाई॥

दो०—नामु मंथरा मंद-मति, चेरि कैकेइ केरि।
अजस-पेटारी ताहि करि गई गिरा[१०] मति फेरि॥१३॥

दीख मंथरा नगरु-बनावा। मंगल मंजुल बाजु बधावा॥
पूछेसि लोगन्ह काह उछाहू। 'राम-तिलकु' सुनि भा उर दाहू॥

---

१ आना (भाव वा० संज्ञा) २ (आस्थाई) चौपाल बैठक। ३ मुहूर्त ४-स्फूर्ति, आनन्द ५ खोट, अपराध ६ (अपादानकारक में) ७ देवता ८ वैभव ९ जन्म राशि से ४, ८, १२ स्थान पर शनिश्चर, राहु, मंगल आदि क्रूर-ग्रह हों तो कुदशा होती है। १० सरस्वती।

करइ विचारु कुबुद्धि-कुजाती । होइ अकाजु कवनि विधि राती ॥
देखि लागि मधु कुटिल-किराती । जिमि गौं-तकइ[1] लेउँ केहि भाँती ॥
भरत-मातु पहिं गइ विलखानी ।'का अनमनि' हसि कह हँसिरानी ॥
ऊतरु-देइ नहिं लेइ उसासू । नारि-चरित करि ढारइ आँसू ॥
हँसि कह रानि गालु बड़ तोरें ! 'दीन्हि लषन सिख' अस मन मोरें ॥
तबहुँ न बोल चेरि बड़ि पापिनि । छाँड़इ स्वास कारि जनु साँपिनि ॥

दो०—सभयरानि कह 'कहसि किन[2], कुसल रामु महिपालु ।
लषनु भरतु रिपु-दमनु' ? सुनि, भा[3] कुबरी-उर सालु ॥१४॥

कत सिख देइ हमहिं कोउ माई । गालु करब केहि कर बलु पाई ॥
रामहिं छाँड़ि कुसल केहि आजू । जेहि जनेसु देइ जुबराजू ॥
भयउ कौसिलहि विधि अति दाहिन देखत गरब रहत उर नाहिंन ॥
देखहु कस न जाइ सब सोभा । जो अवलोकि मोर मनु छोभा ॥
पूतु बिदेस, न सोचु तुम्हारे । जानतिहहु 'बस नाहु हमारे' ॥
नींद बहुत प्रिय सेज तुराई[4] । लखहु न भूप कपट-चतुराई ॥
सुनि प्रिय-बचन मलिन-मनु जानी । झुकी[6] 'रानि अब रहु अरगानी[7] ॥
पुनि अस कबहुँ कहसि घर-फोरी[8] । तब धरि[9] जीभ कढ़ावौं तोरी ॥

दो०—'काने खोरे कूबरे, कुटिल कुचाली जानि ।
तिय विसेषि पुनि चेरि, कहि, भरत मातु मुसुकानि ॥१५॥

प्रिय-बादिनि[10] सिख दीन्हिउँ तोही । सपनेहु तो पर कोपु न मोही ॥
सु-दिनु सु-मंगल-दायकु सोई । तोर कहा फुर[11] जेहि दिन होई ॥
जेठ स्वामि, सेवक लघु भाई । यहु दिन कर कुल-रीति सुहाई ॥

१ घात लगाती है । २ क्यों नहीं ३ हुआ ४ पीड़ा ५ तोषक, तकिया ६ झिड़क कर ७ चुप ८ घर में फूट डालने की बात ९ पकड़ कर १० मिठ बोली ( बहुव्रीहिसमास ) ११ सत्य ।

राम-तिलकु जौ साँचेहु काली । देउँ माँगु मनभावत आली ॥
कौसिल्या सम सब महतारी । रामहि सहजसुभाय[1] पियारी ॥
मो पर करहिं सनेहु बिसेषी । मैं करि प्रीति परीछा देखी ॥
जौं विधि जनमु देइ करि छोहू । होहु राम-सिय पूत-पतोहू[2] ॥
प्रान तें अधिक रामु प्रिय मोरें । तिन्हके तिलक छोभु कस तोरें ॥

दो०—भरत सपथ तोहि, सत्य कहु, परिहरि कपट दुराउ ॥
हरष समय विसमय करसि, कारन मोहि सुनाउ १६ ॥

एकहिं वार आस सब पूजी । अब कछु कहब जीभ करि दूजी ॥
फोरइ जोगु कपारु अभागा । भलेउ कहत दुख रौउरेहि लागा ॥
कहहिं झूठि फुरि बात बनाई । ते प्रिय तुम्हहिं, करुइ मैं माई ॥
हमहुँ कहब अब ठकुर-सोहाती । नाहिं त मौन रहब दिन-राती ॥
करि कुरूप विधि परवस कीन्हा । 'बवा सो लुनिअ'[3] 'लहिअ जो दीन्हा ॥
कोउ नृप होउ हमहि का हानी । चेरि छाँड़ि अब होब कि रानी ॥
जारइ जोगु सुभाउ हमारा । अनभल देखि न जाइ तुम्हारा ॥
तातें कछुक बात अनुसारी । छमिअ देबि बड़ि चूक हमारी ॥

दो०—गूढ़-कपट प्रिय वचन सुनि, तीय अधर-बुधि रानि ।
सुर-माया-बस वैरिनिहि, सुहृद जानि पतियानि[4] ॥१७॥

सादर पुनि पुनि पूछति ओही । सबरी-गान * मृगी जनु मोही ॥
तसि मति फिरी अहइ जसि भावी[5] । रहसी[6] चेरि घात[7] जनु फावी[8] ॥
तुम्ह पूछहु मैं कहत डेराऊँ । धरेहु मोर घरफोरी नाऊँ ॥
सजि प्रतीति, बहुविधि गढ़ि-छोली । अवध साढ़-साती[9] तब बोली ॥

१ स्वभाव से ही २ बहू बेटा ३ काटो ४ विश्वास किया । * भीलनी के गाने से ५ होनहार ६ प्रसन्न हुई ७ दाव ८ (फवती) लगी । ९ शनिश्चर एक राशि पर २½ वर्ष रहता है, जन्म का, बारहवां और दूसरा जन्म राशि से बुरा समझा जाता है, (बहुव्रीहि समास) साढ़े सात वर्ष वाली दशा ।

'प्रिय सियरामु' कहा तुम रानी । 'रामहिं तुम प्रिय' सो फुरि बानी ॥
रहा प्रथम अब ते दिन बीते । 'समउ फिरे रिपु होहिं पिरीते ॥
भानु[1] कमल-कुल-पोषनिहारा । बिनु जर जारि करै सोइ छारा[2] ॥
जरि तुम्हारि चह सवति उखारी । रूँधहु करि उपाउ बर-बारी[3] ॥

दो०– तुम्हहिं न सोचु, सुहाग[4] बल, निज बस जानहु राउ ।
मन-मलीन मुँहु-मीठ नृप राउर सरल-सुभाउ ॥ १८ ॥

चतुर गँभीर[5] राम-महतारी । बीचु[6] पाइ निज बात सँवारी ॥
पठए भरतु भूप ननिऔरें । राम मातु-मत जानब रौरें[7] ॥
सेवहिं सकल सवति मोहि नीकें । गरबित भरत मातु बल पी कें ॥
सालु तुम्हार कौसलहि माई । कपट-चतुर नहिं होइ जनाई ॥
राजहि तुम पर प्रेम बिसेखी । सवति[8] 'सुभाउ सकइ नहिं देखी ॥
रचि प्रपंचु[9] भूपहि अपनाई । राम-तिलक हित लगन धराई ॥
यह कुल उचित राम कहँ टीका । सबहि सुहाइ मोहि सुठि नीका ॥
आगिलि बात समुझि डर मोही । देउ दैव फिरि सो फलु ओही ॥

दो०–रचिपचि कोटिक कुटिलपन, कीन्हेसि कपट प्रबोधु ।
कहेसि कथा सत सवति कै, जेहि बिधि बाढ़ बिरोधु ॥ १९ ॥

भावी बस प्रतीति उर आई । पूँछि रानि निज सपथ दिवाई ॥
का पूछहु तुम्ह अबहुँ न जाना । निज हित-अनहित पसु पहिचाना ॥
भयेउ पाख[10] दिनु सजत समाजू । तुम्ह पाई सुधि मोहि सन आजू ॥
खाइअ पहिरिअ राज तुम्हारें । सत्य कहें नहिं दोषु हमारें ॥
जौं असत्य कछु कहब बनाई । तौ बिधि देइहि हमहिं सजाई[11] ॥

---

१ सूर्य २ खाक ३ उपायरूपी सुन्दर जल से ४ (सौभाग्य) ५ गहरी, मन के भावों को गूढ़ रखने वाली ६ अवसर ७ आप ८ (सपत्नी) ९ षड्यंत्र, जाल १० (पक्ष) ११ सजा ।

मांहि तिलकु कालि जौं भयेऊ। तुम्ह कहँ बिपति-बीजु बिधि बयेऊ॥
त्र खँचाइ कहउँ बलुभाखी। भामिनि भइहु दूध कइ माखी॥
ं सुत सहित करहु सेवकाई। तौ घर रहहु न आन उपाई॥

दो०—*कद्रू बिनतहि दीन्ह दुखु, तुम्हहिं कौसिला देव।
भरत बंदि-गृह सेइहहिं, लषनु राम के नेव[1]॥२०॥

कय-सुता सुनत कटु-बानी। कहि न सकै कछु सहमि[2] सुखानी॥
नु पसेउ[3] कदली जिमि काँपी। कुबरी दसन जीभ तब चाँपी[4]॥
हि कहि कोटिक-कपट-कहानी। धीरज धरहु प्रबोधिसि रानी॥
ीन्हिसि कठिन पढ़ाइ कुपाठू[5]। जिमि न नवै फिर उकठि[6] कु-काठू॥
फरा करमु प्रिय लागि कुचाली। बाकिहि[7] सराहइ मानि मराली[8]॥
ुनु मंथरा बात फुरि तोरी। दहिनि आँखि नित फरकहि मोरी॥
दिन प्रति देखौं राति कु-सपने। कहौं न तोहि मोह बस अपने॥
काह करउं सखि सूध सुभाऊ। दाहिन बाम न जानउँ काऊ॥

दो०-अपने चलत न आजु लगि, अनभल काहु क कीन्ह।
केहि अघ एकहि बार मोहि, दैव दुसह-दुख दीन्ह॥२१॥

ैहर[9] जनमु भरब[10] बरु जाई। जियत न करबि सवति सेवकाई॥

---

* कद्रू और विनता नामक कश्यप मुनि की दो स्त्रियां थीं सर्पों की माता का नाम कद्रू और पक्षियों की माता का नाम विनता था। एक दिन कद्रू ने विनता से सूर्य के घोड़े की पूँछ का रंग पूंछा कि, कैसा है? उसने कहा गोरा है। कद्रू ने कहा काला है। इस झगड़े में निश्चय हुआ कि चलकर देखो और जिसकी बात झूठी हो वह दासी बनकर रहे। कद्रू को जिताने के लिये घोड़ों की पूछ में सर्प जा लिपटे, तब कद्रू ने विनता को जाकर पूँछ का काला रंग दिखा दिया कि जिससे विनता लज्जित हो उसकी दासी होकर रहने लगी।

१ (नायब) सहायक २ सकुचकर ३ पसीना-आया ४ दाबी ५ बुरे पाठ ६ रूठा हुआ, सूखा ७ बगुली ८ हँसनी ९ पीहर। १० विताऊँगी।

'प्रिय सियरामु' कहा तुम रानी । 'रामहिं तुम प्रिय' सो फुरि बानी
रहा प्रथम अब ते दिन बीते । 'समउ फिरे रिपु मोहिं पिरीते॥
भानु[१] कमल-कुल-पोषनिहारा । बिनु जर जारि करै सोइ छारा[२]॥
जरि तुम्हारि चह सवति उखारी । रूँधहु करि उपाउ वर-बारी[३]॥

दो०– तुम्हहिं न सोचु, सुहाग[४] बल, निज वस जानहु राउ।
मन-मलीन मुँहु-मीठ नृप राउर सरल-सुभाउ ॥ १८ ॥

चतुर गँभीर[५] राम-महतारी । बीचु[६] पाइ निज बात सँवारी॥
पठए भरतु भूप ननिऔरें । राम मातु-मत जानब रौरें[७]
सेवहिं सकल सवति मोहि नीकें । गरवित भरत मातु बल पी कें॥
सालु तुम्हार कौसलहि माई । कपट-चतुर नहिं होइ जनाई॥
राजहिं तुम पर प्रेम बिसेखी । सवति[८] सुभाउ सकइ नहिं देखी
रचि प्रपंचु[९] भूपहि अपनाई । राम-तिलक हित लगन धराई
यहु कुल उचित राम कहँ टीका । सबहि सुहाइ मोहि सुठि नीका॥
आगिलि बात समुझि डरु मोही । देउ दैव फिरि सो फलु ओही॥

दो०–रचिपचि कोटिक कुटिलपन, कीन्हेसि कपट प्रबोधु ।
कहेसि कथा सत सवति कै, जेहि बिधि बाढ़ बिरोधु॥१९

भावी बस प्रतीति उर आई । पूँछि रानि निज सपथ दिवाई॥
का पूछहु तुम्ह अबहु न जाना । निज हित-अनहित पसु पहिचाना
भयेउ पाख[१०] दिनु सजत समाजू । तुम्ह पाई सुधि मोहि सन आजू
खाइअ पहिरिअ राज तुम्हारें । सत्य कहें नहिं दोषु हमारें॥
जौं असत्य कछु कहब बनाई । तौ बिधि देइहि हमहिं सजाई[११] ।

१ सूर्य २ खाक ३ उपायरूपी सुन्दर जल से ४ (सौभाग्य) ५ गहरी, मन के भावों को गूढ़ रखने वाली ६ अवसर ७ आप ८ (सपत्नी) ९ षड्यंत्र, जाल १० (पक्ष) ११ सजा ।

ामहि तिलकु कालि जौं भयेऊ। तुम्ह कहँ बिपति-बीजु बिधि बयेऊ॥
ख खँचाइ कहउँ बलुभाखी। भामिनि भइहु दूध कइ माखी॥
ौं सुत सहित करहु सेवकाई। तौ घर रहहु न आन उपाई॥

दो०—*कद्रू बिनतहि दीन्ह दुखु, तुम्हहिं कौसिला देव।
भरत बंदि-गृह सेइहहिं, लषनु राम के नेव[1] ॥२०॥

ाकय-सुता सुनत कटु-बानी। कहि न सकै कछु सहमि[2] सुखानी॥
ानु पसेउ[3] कदली जिमि काँपी। कुबरी दसन जीभ तब चाँपी[4]॥
ाहि कहि कोटिक-कपट-कहानी। धीरज धरहु प्रबोधिसि रानी॥
ीन्हिसि कठिन पढ़ाइ कुपाठू[5]। जिमि न नवै फिर उकठि[6] कु-काठू॥
फिरा करमु प्रिय लागि कुचाली। बाकिहि[7] सराहइ मानि मराली[8]॥
ुनु मंथरा बात फुरि तोरी। दहिनि आँखि नित फरकहि मोरी॥
दिन प्रति देखौं राति कु-सपने। कहौं न तोहि मोह बस अपने॥
ाह करउं सखि सूध सुभाऊ। दाहिन बाम न जानउँ काऊ॥

दो०-अपने चलत न आजु लगि, अनभल काहु क कीन्ह।
केहि अघ एकहि बार मोहि, दैव दुसह-दुख दीन्ह॥२१॥

ाहर[9] जनमु भरब[10] बरु जाई। जियत न करबि सवति सेवकाई॥

---

* कद्रू और विनता नामक कश्यप मुनि की दो स्त्रियां थीं सर्पों की माता का नाम कद्रू और पक्षियों की माता का नाम विनता था। एक दिन कद्रू ने विनता से सूर्य के घोड़े की पूँछ का रंग पूंछा कि, कैसा है? उसने कहा गोरा है। कद्रू ने कहा काला है। इस झगड़े में निश्चय हुआ कि चलकर देखो और जिसकी बात झूठी हो वह दासी बनकर रहे। कद्रू को जिताने के लिये घोड़ों की पूछ में सर्प जा लिपटे, तब कद्रू ने विनता को जाकर पूँछ का काला रंग दिखा दिया कि जिससे विनता लज्जित हो उसकी दासी होकर रहने लगी।

१ (नायब) सहायक २ सकुचकर ३ पसीना आया ४ दाबी ५ बुरे पाठ ६ रूठा हुआ, सूखा ७ बगुली ८ हँसनी ९ पीहर। १० बिताऊँगी।

अरिवस दैउ जिआवत जाही । मरनु नीक तेहि जीव न चाही
दीन-वचन कह बहु-विधि रानी । सुनि कुबरी तिय-माया ठा
अस कस कहहु मानि मन ऊना[१] । सुखु सोहागु तुम्ह कहँ दिन
जेहि राउर अति अनभल ताका । सो पाइहि यहु फलु परिपाका[२]
जबतें कुमत सुना मैं स्वामिनि । भूख न बासर नींद न जामिनि[३]
पूंछेउँ गुनिन्ह[४] रेख तिन्ह खाँची । भरत भुआल होहिं यहु साँ
भामिनि करहु त कहउँ उपाऊ । हैं तुम्हरी सेवा-वस राऊ

दो०—परौं कूप तुअ वचन पर, सकौं पूत[५] पति त्यागि।
कहसि मोर दुखु देखि बड़, कस न करब हित लागि ॥२

कुबरीं करि कबुली कैकेई । कपट-छुरी उर-पाहन टेई
लखइ न रानि निकट दुखु कैसे । चरइ हरित-तृन बलि-पसु जैसे[६]
सुनत बात मृदु अन्त कठोरी । देति मनहुँ मधु माहुर घो
कहइ चेरि सुधि अहइ कि नाहीं । स्वामिनि कहिहु कथा मोहि पं
दुइ बरदान भूप सन थाती[७] । माँगहु आजु जुड़ावहु छाती
सुतहिं राजु रामहिं बनबासू । देहु, लेहु सब सवति हुलासू

---

इंद्र की सहायता के लिये राजा दशरथ एक बार कैकेई को साथ ले से युद्ध करने गये। युद्ध में रथ की धुरी टूट गई। कैकेई ने अपने हाथ के सहारे रथ को ज्यों का त्यों खड़ा रक्खा। जब राजा विजय पाकर रथ से उतरे यह हाल देखा तब प्रसन्न हो, रानी से कहा कि तेरी मदद से जीत हुई है, तू वर मांग। कैकई ने कहा मेरे ये दो वर आप पर उधार रहे, जब चाहूंगी तब मांग लूं

१ दिगम होकर २ परिपाक, भोग ३ (यामिन) रात्रि ४ ज्योतिषि ५ पुत्र। ※ में रूपक कर्म धारय समास, रूपक अलंकार ६ बलि होने वाले पशु हरी हरी घास आदि पदार्थ दिये जाते हैं; वह खुश होकर खाता है, मगर के दुःखों का उसे जरा भी ज्ञान नहीं ७ धरोहर † परदत्त अलंकार:जहां वस्तु को देकर दूसरी ली जाय।

चलत रामु लखि अवध अनाथा । बिकल लोग सब लागे सा
कृपासिंधु बहु बिधि समुझावहिं । फिरहिं प्रेमबस पुनि फिरि
लागति अवध भयावनि भारी । मानहुँ कालराति[1] अँधियारी
घोर[2] जंतुसम पुर – नर – नारी । डरपहिं एकहिं एक मि
घर मसान[3] परिजन जनु भूता । सुत हित मीत मनहुँ जम
बागन्ह बिटप[4] बेलि कुम्हिलाहीं । सरित सरोवर देखि न ज

दो०—हय[5] गय[6] कोटिन्ह केलिमृग[7], पुरपसु चातक मोर ।
पिक[8] रथांग[9] सुक सारिका, सारस हंस चकोर ॥ ८४

राम बियोग बिकल सब ठाढ़े । जहँ तहँ मनहुँ चित्र लिखि का
नगरु सकल बनु गह्वर[10] भारी । खग मृग बिपुल सकल नरना
बिधि कैकेई किरातिनि कीन्हीं । जेहिं दव दुसह दसहुँ दिसि
सहि न सके रघु-बर-बिरहागी । चले लोग सब ब्याकुल भागी
सबहि बिचारु कीन्ह मन माहीं । राम लषन सिय बिनु सुखु
जहाँ रामु तँह सबुइ[11] समाजू । बिनु रघुबीर अवध नहिं काजू
चले साथ अस मंत्र दृढ़ाई । सुरदुर्लभ[12] सुखसदन बिहा
राम-चरन-पंकज प्रिय जिन्हहीं । बिषय भोग बस करहिं कि तिन्ह

दो०—बालक वृद्ध बिहाइ गृह, लगे लोग सब साथ ।
तमसा-तीर निवासु किय, प्रथम दिवसु रघुनाथ ॥८५॥

रघुपति प्रजा प्रेमबस देखी । सदय हृदय दुखु भयेउ बिसेखी
करुनामय रघुनाथ गोसाईं । बेगि पाइअहिं पीर पराई
कहि सप्रेम मृदुबचन सुहाए । बहु बिधि राम लोग समुझाए
किए धरम – उपदेस घनेरे । लोग प्रेम बस फिरहिं न फेरे

---

१ महा प्रलय की रात्रि २ भयानक ३ ( श्मशान ) मरघट ४ वृक्ष ५ घो
६ हाथी ७ पालतू-हिरण ८ कोयल ९ चक्रवाक १० घना ११ ( सर्व ) १२ देव
भी कष्ट से जिसको पावें ।

*साभिप्राय विशेषण होने से परिकरालंकार ।

सनेह छाँड़ि नहिं जाई । असमंजस[1] बस भे रघुराई ॥
सोग-श्रम-बस[2] गए सोई । कछुक देव माया मति मोई ॥
हिं जामजुग जामिनि बीती । रामु सचिव सन कहेउ सप्रीती ॥
मारि रथ हाँकहु ताता । आन उपाय बनिहि नहिं बाता ॥
०—रामु लषन सिय जानु[3] चढ़ि, संभुचरन सिरु नाइ ।
सचिव चलायउ तुरत रथु, इत उत खोज[4] दुराइ ॥८६॥
सकल लोग भए भोरू । गे रघुनाथ भयेउ अति सोरू ॥
कर खोज कतहुँ नहिं पावहिं । 'रामराम' कहि चहुँ दिसि धावहिं ॥
हुँ बारिनिधि बूड़ जहाजू । भयेउ बिकल बड़ बनिकसमाजू ॥
हिं एक देहिं उपदेसू । तजे राम हम जानि कलेसू ॥
दहिं आपु, सराहहिं मीना । धिग[6] जीवनु रघु-बीर-बिहीना ॥
पै प्रियबियोगु बिधि कीन्हा । तौ कस मरनु न माँगे दीन्हा ॥
हि बिधि करत प्रलापकलापा । आए अवध भरे परितापा[7] ॥
षमबियोगु न जाइ बखाना । अवधिआस सब राखहिं प्राना ॥
०—राम-दरस-हित नेम व्रत, लगे करन नरनारि ।
मनहुँ कोक कोकी कमल, दीन बिहीन तमारि[8] ॥८७॥
ता सचिव-सहित दोउ भाई । सृंगबेरपुर पहुँचे जाई ॥
रे राम देवसरि देखी । कीन्ह दंडवत हरषु बिसेखी ॥
न सचिव सिय किए प्रनामा । सबहिं सहित सुखु पायेउ रामा ॥
सकल-मुद-मंगल-मूला । सब सुखकरनि, हरनि सब सूला ॥
हि कहि कोटिक कथाप्रसंगा । रामु बिलोकहिं गंगतरंगा ॥
चिवहि अनुजहि प्रियहि सुनाई । बिबुध-नदी-महिमा अधिकाई ॥
नु कीन्ह पंथस्रम गयेऊ । सुचि जलु पिअत मुदित मन भयेऊ ॥
मिरत जाहि मिटै स्रमभारू । तेहि स्रम, यह लौकिक व्यवहारू ॥

१ द्विविधा में २ दुःख और थकावट से ३ विमान ४ चिह्न ६ (धिक्) ७ दुःख
सूर्य

दो०—सुद्ध सच्चिदानंद[1]मय, कंद भानु-कुल-केतु ।
चरित करत नर अनुहरत, संसृति-सागर-सेतु[2] ॥ ८८

यह सुधि गुह[3] निषाद जब पाई । मुदित लिए प्रिय बंधु बो
लिए फल मूल भेंट भरि भारा । मिलन चलेउ हिय हरषु अ
करि दंडवत भेंट धरि आगे । प्रभुहि बिलोकत अति अनुरा
सहज-सनेह-बिबस रघुराई । पूँछी कुसल निकट बैठा
नाथ कुसल पदपंकज देखे । भयेउँ भागभाजन जन लेखे
देव धरनि-धनु-धाम तुम्हारा । मैं जनु नीचु सहित परि
कृपा करिअ पुर धारिअ पाऊ । थापिअ जनु सबु लोगु सि
कहेहु सत्य सब सखा सुजाना । मोहिं दीन्ह पितु आयसु आ

दो०—बरष चारिदस बासु बन, मुनि-ब्रत-बेषु अहारु ।
ग्रामबास नहिं उचित सुनि गुहहि भयेउ दुखभारु ॥

राम-लषन-सिय-रूप निहारी । कहहिं सप्रेम ग्राम-नर-नारी
ते पितु मातु कहहु सखि कैसे । जिन्ह पठए बन बालक ऐसे
एक कहहिं भल भूपति कीन्हा । लोयनलाहु[4] हमहिं बिधि दीन
तब निषादपति उर अनुमाना । तरु सिंसुपा[5] मनोहर जाना
लै रघुनाथहि ठाउँ देखावा । कहेउ राम सब भाँति सुहावा
पुरजन करि जोहारु घर आए । रघुबर संध्या करन सिधाए
गुह सवाँरि साथरी डसाई[6] । कुस-किसलय-मय मृदुल सुहाई
सुचि फल मूल मधुर मृदु जानी । दोना भरि भरि राखेसि आ

दो०—सिय सुमंत्र भ्राता सहित, कंद मूल फल खाइ ।
सयन कीन्ह रघु-बंस-मनि, पाय पलोटत भाइ ॥ ८९ ॥

१ ( सत्+चित+आनन्द ) सत्+चैतन्य+आनन्द २ संसार सागर पुल ३ भीलों के राजा का नाम ४ अर्थात् भक्तजनों में हुआ ५ नेत्रों का ला ६ शीशम ७ बिछाया ।

उठे लषन प्रभु सोवत जानी। कहि सचिवहि सोवन मृदुबानी॥
कछुक दूरि सजि बानसरासन। जागन लगे बैठि बीरासन॥
गुह बोलाइ पाहरू प्रतीती[1]। ठाँव ठावँ राखे अति प्रीती॥
आपु लषन पहिं बैठेउ जाई। कटि[2] भाथी[3] सरचाप चढ़ाई॥
सोवत प्रभुहि निहारि निषादू। भयेउ प्रेमबस हृदय बिषादू॥
तनु पुलकित जलु लोचन बहई। बचन सप्रेम लषन सन कहई॥
भू-पति-भवन सुभाय सुहावा। सुर-पति-सदनु न पटतर[4] पावा॥
मनि-मय-रचित चारु चौबारे। जनु रतिपति[5] निज हाथ सँवारे॥

दो०—सुचि सुबिचित्र सु-भोग-मय, सुमन सुगंध सुबास।
पलँग मंजु मनिदीप जहँ सब बिधि सकल सुपास॥ ९१॥

बिबिध बसन उपधान[6] तुराई[7]। छीरफेन मृदु बिसद[8] सुहाई॥
तहँ सियरामु सयन निसि करहीं। निज छबि-रति-मनोज-मृदु हरहीं॥
ते सिय रामु साथरी सोए। स्रमित बसन बिनु जाहिं न जोए॥
मातु पिता परिजन पुरबासी। सखा सुसील दास अरु दासी॥
जोगवहिं जिन्हहिं प्रान की नाईं। महि सोवत तेइ राम गोसाईं॥
पिता जनक जग बिदित प्रभाऊ। ससुर सुरेससखा रघुराऊ॥
रामचंदु पति सो बैदेही। सोवति महि, बिधि बाम न केही॥
सिय रघुबीर कि कानन जोगू। करम प्रधान सत्य कह लोगू॥

दो०—कैकयनंदिनि मंदमति, कठिन कुटिलपनु कीन्ह।
जेहि रघुनंदन जानकिहिं, सुखअवसर दुख दीन्ह॥९२॥

भइ दिन-कर-कुल बिटप कुठारी*। कुमति कीन्ह सब बिस्व दुखारी॥
भयेउ बिषाद निषादहि भारी। रामसीय-महि-सयन निहारी॥

---

१ बिश्वासपात्र-पहरुआ २ कमर ३ तरकस ४ समता ५ कामदेव ६ तकिया ७ तोषक ८ ( विशद )

*दिनकर कुल-बिटप, रूपक कर्म०; दिनकर-कुल-बिटप-कुठारी, सम्प्रदान।

बोले लषन मधुर मृदु-बानी । ग्यान बिराग-भगति-रस सानी॥
काहु न कोउ सुख दुख कर दाता । निज कृत करम भोग सबु भ्राता॥
जोग[1] बियोग[2] भोग भल मंदा[3] । हित अनहित मध्यम भ्रम फंदा॥
जनमु मरनु जहँ लगि जगजालू । संपति बिपति करम अरु कालू॥
धरनि धामु धनु पुर परिवारू । सरगु[4] नरकु जहँ लगि ब्यवहारू॥
देखिअ सुनिअ गुनिअ मन माहीं । मोह-मूल[5] परमारथ[6] नाहीं॥

दो०—सपने होइ भिखारि नृपु, रंकु नाकपति[7] होइ ।
जागे लाभु न हानि कछु, तिमि प्रपंच[8] जिय जोइ ॥९३॥

अस बिचारि नहिं कीजिअ रोषू । काहुहि बादि न देइय दोषू॥
मोहानिसा[9] सबु सोवनिहारा । देखिअ सपन अनेक प्रकारा॥
एहि जग-जामिनि जागहिं जोगी । परमारथी प्रपंचबियोगी[10]॥
जानिअ तबहिं जीव जग जागा । जब सब बिषय बिलास बिरागा[11]॥
होइ बिबेकु मोहभ्रम भागा । तब रघु-नाथ-चरन अनुरागा॥
सखा परम परमारथु एहू । मन-क्रम बचन रामपद नेहू॥
राम ब्रह्म परमारथरूपा । अबिगत,[12] अलख,[13] अनादि, अनूपा[14]
सकल-बिकार-रहित[15] गत-भेदा[16] । कहि नित नेति[17] निरूपहिं बेदा

(१) मिलना (२) जुदाई (३) बुरा ४ (स्वर्ग) ५ (मोह मूलक) मोह है मूल में जिनकी, बहुब्रीहि । ६ परम तत्व, माया के बखेड़ों से परे, शास्त्रीय ज्ञान वा सत्यज्ञान ७ इन्द्र (नाक+स्वर्ग) ८ माया ९ अज्ञान रात्रि १० माया से रहित ११ भोग बिलासों से छूट जाय । १२ जो जाना न जाय १३ (अलक्ष्य) जो देखा न जाय । १४ उपमा रहित १५ विकार हैं:—(१) जन्म (२) वृद्धि (३) विवर्ण (४) क्षीण (५) जरा (६) मरण । १६ समदर्शी १७ (न+इति)

दो० भगत भूमि भूसुर[1] सुरभि[2], सुर हित लागि कृपाल ।
करत चरित धरि मनुज तन, सुनत मिटहिं जगजाल[3] ॥६४॥

सखा समुझि अस परिहरि मोहू । सिय-रघुबीर-चरन रत होहू ॥
कहत रामगुन भा भिनुसारा[4] । जागे जग मंगल-दातारा[5] ॥
सकल सौच करि राम नहावा । सुचि सुजान बटछीर मँगावा ॥
अनुजसहित सिर जटा बनाए । देखि सुमंत्र नयनजल छाए ॥
हृदय दाहु अति बदन मलीना । कह कर जोरि बचन अति दीना[6] ॥
नाथ कहेउ अस कोसलनाथा । लै रथ जाहु राम के साथा ॥
बन देखाइ सुरसरि अन्हवाई । आनेहु फेरि बेगि दोउ भाई ॥
लखनु रामु सिय आनेहु फेरी । संसय सकल सँकोच निबेरी[7] ॥

दो०—नृप अस कहेउ गोसाइँ जस, कहैं करौं बलि सोइ ।
करि बिनती पायन्ह परेउ, दीन्ह बाल जिमि रोइ ॥६५॥

तात कृपा करि कीजिअ सोई । जातें अवध अनाथ न होई ॥
मंत्रिहि राम उठाइ प्रबोधा[8] । तात धरममतु तुम्ह सब सोधा[9] ॥
सिबि दधीच हरिचंद नरेसा । सहे धरमहित कोटि कलेसा ॥
*रंतिदेव बलि भूप सुजाना । धरमु धरेउ सहि संकट नाना ॥

---

१ ब्राह्मण २ गाय ३ संसार के फंदे ४ प्रातःकाल ५ संसार को आनन्द देने वाले ६ नम्र ७ दूर करके ८ समझाया ९ मनन किया है ।

*एक बार राजा रन्तिदेव सकुटुम्ब वन में निवास करते थे । एक समय उन्हें ४८ दिन तक अन्न न मिलने के कारण निराहार रहना पड़ा । जब ४९ वें दिन कुछ अन्न प्राप्त हुआ तो भोजन के अवसर पर एक भूखा चांडाल वहां आगया और भोजन मांगा राजा ने सम्पूर्ण भोजन देकर उसकी क्षुधा निवृत्त की और स्वयं भूखा रह गया ।

धरमु न दूसर सत्यसमाना। आगम निगम पुरान[१] बखाना॥
मैं सोइ धरमु सुलभ करि पावा। तजें तिहूँपुर अपजसु छावा॥
संभावित[२] कहँ अपजसलाहू। मरन-कोटि सम दारुन दाहू[३]॥
तुम्ह सन तात बहुत का कहऊँ। दिएँ उतरु फिरि पातकु लहऊँ॥

दो०—पितुपद गहि कहि कोटि नति, विनय करब करि जोरि।
चिंता कवनिहुँ बात कै तात करिय जनि मोरि॥९६॥

तुम्ह पुनि पितु सम अति हित मोरें। बिनती करौं तात कर जोरें॥
सब बिधि सोइ करतब्य तुम्हारें। दुख न पाव पितु सोच हमारें॥
सुनि रघु-नाथ-सचिव-संवादू। भयेउ सपरिजन[४] बिकल[५] निषादू॥
पुनि कछु लषन कही कटु बानी। प्रभु बरजे बड़ अनुचित जानी॥
सकुचि राम निज सपथ देवाई। लषनसँदेसु कहिअ जनि जाई॥
कह सुमंत्रु पुनि भूपसँदेसू[६]। सहि न सकिहि सिय बिपिन[७] कलेसू॥
जेहि बिधि अवध आव फिरि सीया। सोइ रघुबरहिं तुम्हहिं करनीया॥
न तरु निपट अवलंब बिहीना[८]। मैं न जिअब जिमि जल बिनु मीना॥

दो०-मइकें[९] ससुरें सकल सुख, जबहिं जहाँ मनु मान।
तहँ तब रहिहि सुखेन सिय, जब लगि बिपति-बिहान[१०] ॥९७॥

बिनती भूप कीन्ह जेहि भाँती। आरति प्रीति न सो कहि जाती॥
पितुसंदेसु सुनि कृपानिधाना। सियहि दीन्हि सिख कोटि बिधाना[११]॥
सासु ससुर गुर प्रिय परिवारू। फिरहु त सब कर मिटै खभारू[१२]॥
सुनि पति बचन कहति बैदेही। सुनहु प्रानपति परम सनेही॥
प्रभु करुनामय परम बिबेकी। तनु तजि रहत छाँह किमि छेंकी[१३]॥
प्रभा[१४] जाइ कहँ भानु बिहाई। कहँ चंद्रिका[१५] चंदु तजि जाई॥

---

१ वेद शास्त्र २ प्रतिष्ठित पुरुष ३ कठिन दुखदाई ४ कुटुम्ब सहित ५ दुखी ६ समाचार ७ जङ्गल ८ बिना सहारे ९ पिता के घर १० दूर होय ११ करोड़ों तरह की १२ दुःख १३ छोड़ कर १४ धूप १५ चांदनी।

गतिहि प्रेममय बिनय सुनाई। कहति सचिव सन गिरा[1] सुहाई॥
तुम्ह पितु-ससुर-सरिस-हितकारी। उतरु देउ फिरि अनुचित भारी॥

दो०—आरतिवस[2] सनमुख भइउँ, बिलगु[3] न मानव तात।
आरज[4] सुत-पद-कमल बिनु, बादि जहाँ लगि नात॥९८॥

पितु-बैभव बिलासु[5] मैं डीठा[6]। नृप मनि-मुकुट[7] मिलित पदपीठा[8]॥
सुखनिधान अस पितुगृह मोरें। पियबिहीन[9] मन भाव न भोरें॥
ससुर चक्कवइ[10] कोसलराऊ। भुवन चारिदस प्रगट प्रभाऊ॥
आगे होइ जेहि सुरपति लेई। अरधसिंघासन आसनु देई॥
ससुर एताद्स[11] अवधनिवासू। प्रिय परिवारु मातुसम सासू॥
बिनु रघुपति-पद-पदुम-परागा। मोहि कोउ सपनेहु सुखद न लागा॥
अगम पंथ बन भूमि पहारा। करि केहरि सर सरित अपारा॥
कोल किरात कुरंग[12] बिहंगा[13]। मोहि सब सुखद प्रानपति संगा॥

दो०—सासु ससुर सन मोरि हुँति[14], बिनय करबि परि पायँ।
मोरि सोचु जनि करिअ कछु, मैं बन सुखी सुभाय॥९९॥

प्राननाथ प्रिय देवर साथा। बीर-धुरीण[15] धरें धनु भाथा॥
नहिं मग-स्रमु,भ्रमु दुख मन मोरें। मोहि लगि सोच करिअ जनि भोरें[16]॥
सुनि सुमंत्रु सिय-सीतलि बानी। भयेउ बिकल जनु फनि[17] मनिहानी[18]॥
नयन सूझ नहिं सुनै न काना। कहि न सकै कछु अति अकुलाना॥

---

१ वाणी २ दुखी होकर ३ बुरा ४ (आर्य्य) श्वसुर ५ आनंद ६ देखा है मणियों से बने हुए राजाओं के मुकुट ८ पैरों पर ९ रहित १० ( चक्रवर्ती ) ११ ऐसे १२ हरिण १३ पक्षी १४ मेरी ओर से १५ मुखिया १६ भूल कर भी १७ सर्प १८ मणि रहित।

रामु प्रबोधु कीन्हि बहु भाँती । तदपि होति नहिं सीतल छाती॥
जतन[1] अनेक साथहित[2] कीन्हे । उचित उतर रघुनंदन दीन्हे॥
मेटि जाइ नहिं रामरजाई[3] । कठिन करमगति कछु न बसाई॥
राम-लषन-सिय पद सिरु नाई । फिरेउ बनिकु जिमि मूर[4] गँवाई॥
दो०—रथ हाँकेउ, हय रामतन, हेरि हेरि हिहिनाहि ।
देखि निषाद विषादबस, धुनहिं सीस पछिताहि ॥१००॥
जासु वियोग बिकल पसु ऐसे । प्रजा मातु पितु जीहहिं कैसे॥
बरबस राम सुमंत्रु पठाए । सुरसरितीर आप तब आए॥
माँगी नाव, न केवट आना[5] । कहै तुम्हार मरमु मैं जाना॥
चरन-कमल-रज कहँ सबु कहई । मानुषकरनि मूरि[6] कछु अहई॥
छुअत सिला[7] भइ नारि सुहाई । पाहन तें न काठ कठिनाई॥
तरनिउँ मुनिघरनी होइ जाई । बाट[8] परै मोरि नाव उड़ाई॥
एहि प्रतिपाली सबु परिवारू । नहिं जानौं कछु और कबारू[9]॥
जौं प्रभु पार अवसि गा चहहू । मोहि पदपदुम पखारन[10] कहहू॥
छंद—पदकमल धोइ चढ़ाइ नाव न नाथ उतराई चहौं ।
मोहि राम राउरि आन दसरथ सपथ सब साँची कहौं॥
बरु तीर मारहु लषन पै जब लगि न पायँ पखारिहौं[11] ।
तब लगि न तुलसीदास-नाथ कृपालु पारु उतारिहौं॥
सो०—सुनि केवट के बयन प्रेम लपेटे अटपटे ।
बिहँसे करुना-अयन चितै जानकी लषन-तन ॥१०१॥
कृपासिंधु बोले मुसुकाई । सोइ करु जेहि तव नाव न जाई॥
बेगि आनु जल पाय पखारू । होत बिलंब, उतारहि पारू॥
जासु नाम सुमिरत एक बारा । उतरहिं नर भवसिंधु अपारा॥

---

१ यत्न २ संग के लिये (३) राजाज्ञा (४) मूल धन पूंजी (५) लाया ६ औषध ७ पत्थर ८ जीविका की राह ९ कारोबार १० कमलरूपी चरण ११ प्रक्षालन धोना ।

सोइ कृपालु केवटहि निहोरा[1]। जेहि जगु किए तिहुँ पगहुँ[2] तें थोरा॥
पदनख[3] निरखि[4] देवसरि हरषी। सुनि प्रभुबचन मोहि मत करषी[5]।
केवट रामरजायसु पावा। पानि कठवता[6] भरि लेइ आवा॥
अति आनंद उमगि अनुरागा। चरनसरोज पखारन लागा॥
बरषि सुमन सुर सकल सिहाहीं। एहि सम पुन्यपुंज[7] कोउ नाहीं॥

दो०—पद पखारि जलु पान करि, आपु सहित परिवार।
पितर[8] पारु करि प्रभुहिं पुनि, मुदित गयेउ लेइ पार॥१०२॥

उतरि ठाढ़ भए सुरसरिरेता। सीय रामु गुह लषन समेता॥
केवट उतरि दंडवत कीन्हा। प्रभुहि सकुच एहि नहिं कछु दीन्हा॥
पियहिय की सिय जाननिहारी। मनिमुँदरी मन-मुदित उतारी॥
कहेउ कृपाल लेहि उतराई। केवट चरन गहे अकुलाई॥
नाथ आजु मैं काह न पावा। मिटे दोष-दुख-दारिद-दावा॥
बहुत काल मैं कीन्हि मजूरी। आजु दीन्हि बिधि बनि भलि भूरी[9]॥
अब कछु नाथ न चाहिअ मोरें। दीनदयाल अनुग्रह तोरें॥
फिरती बार मोहि जो देवा। सो प्रसादु मैं सिर धरि लेवा॥

दो०—बहुत कीन्ह प्रभु लषन सिय नहिं कछु केवट लेइ।
बिदा कीन्ह करुनायतन भगति बिमल बरु देइ॥ १०३॥

तब मज्जनु करि रघुकुलनाथा। पूजि पारथिव[10] नायेउ माथा॥
सिय सुरसरिहिं कहेउ कर जोरी। मातु मनोरथ पुरउबि मोरी॥
पति-देवर-सँग कुसल बहोरी। आइ करौं जेहि पूजा तोरी॥
सुनि सियबिनय प्रेम-रस-सानी। भइ तब बिमल बारि बरबानी[11]॥
सुनु रघु-बीर-प्रिया वैदेही[12]। तब प्रभाव जग बिदित न केही॥

---

१ प्रार्थना २ तीन पैर ३ चरणों के नाखून ४ देखकर ५ हरलिया (६) पात्र विशेष ७ पुन्य का समूह ८ पूर्वज ६ पूरे तौर से १० महादेव ११ पवित्र जल की श्रेष्ठ वाणी निकली १२ सीता।

लोकप होहिं बिलोकत तोरें। तोहि सेवहिं सब सिधि कर जोरें॥
तुम्ह जो हमहिं बड़ि बिनय सुनाई। कृपा कीन्हि, मोहि दीन्हि बड़ाई॥
तदपि, देवि मैं देबि असीसा। सफल होन हित निज बागीसा॥

दो—प्राननाथ देवरसहित कुसल कोसला आइ।
पूजिहि सब मनकामना सुजसु रहिहि जग छाइ॥१०४॥

गंगवचन सुनि मंगलमूला। मुदित सीय सुरसरि अनुकूला॥
तब प्रभु-गुहहिं कहेउ घर जाहू। सुनत सूख मुखु भा उर दाहू॥
दीन बचन गुह कह कर जोरी। बिनय सुनहु रघु-कुल मनि[1] मोरी॥
नाथ साथ रहि पंथु देखाई। करि दिन चारि चरनसेवकाई॥
जेहि बन जाइ रहब रघुराई। परनकुटी[2] मैं करबि सुहाई॥
तब मोहि कहँ जसि देव रजाई। सोइ करिहौं रघु-बीर-दोहाई॥
सहज सनेहु[3] राम लखि तासू। संग लीन्ह गुह हृदय हुलासू॥
पुनि गुह ग्याति बोलि सब लीन्हे। करि परितोषु बिदा तब कीन्हे॥

दो०—तब गनपति सिव सुमिरि प्रभु नाइ सुरसरिहि माथ।
सखा-अनुज-सिय-सहित बन गवनु[4] कीन्ह रघुनाथ॥१०५॥

तेहि दिन भयेउ बिपट तर बासू। लषन सखा सब कीन्ह सुपासू॥
प्रात प्रातकृत[5] करि रघुराई। तीरथराजु दीख प्रभु जाई॥
सचिव[6] सत्य श्रद्धा[7] प्रिय नारी। माधव[8] सरिस मीतु[9] हितकारी[10]॥
चारि पदारथ भरा भँडारू[11]। पुन्य प्रदेस देस अति चारू॥
छेत्रु अगम गढु[12] गाढ़[13] सुहावा। सपनेहुँ नहिं प्रतिपच्छिन्ह[14] पावा॥
सेन सकल तीरथ बर बीरा। कलुष-अनीक-दलन[15] रनधीरा॥
संगमु-सिंहासन सुठि सोहा। छत्रु अषयवट[16] मुनिमनु मोहा॥

---

१ सूर्य कुल में मणि सदृश द्युति वाले हैं जो २ पत्तों की झोंपडी ३ असाधारण प्रेम ४ कूच ५ प्रातःकाल की शौच संध्यावंदन इत्यादि ६ मंत्री ७ ईश्वर पर दृढ़ विश्वास ८ वेनी माधव ९ मित्र १० हितू ११ कोष १२ किला १३ मजबूत १४ वैरी १५ पाप की सेना के नष्ट करने वाले १६ अषयवट।

चवँर[1] जमुन अरु गंग तरंगा। देखि होहिं दुख दारिद भंगा॥

दो०—सेवहिं सुकृती साधु सुचि पावहिं सब मन-काम।
बंदी वेद-पुरान-गन कहहिं विमल गुनग्राम[2]॥१०६॥

को कहि सकै प्रयागप्रभाऊ। कलुष-पुंज-कुंजर-मृग-राऊ॥
अस तीरथपति देखि सुहावा। सुखसागर रघुबर सुखु पावा॥
कहि सिय लषनहि सखहि सुनाई। श्रीमुख[3] तीरथ-राज-बड़ाई॥
करि प्रनामु देखत बन बागा। कहत महातम[4] अति अनुरागा॥
एहि बिधि आइ बिलोकी बेनी[5]। सुमिरत सकल-सुमंगल-देनी॥
मुदित नहाइ कीन्हि सिवसेवा। पूजि जथाविधि तीरथदेवा[6]॥
तब प्रभु भरद्वाज पहिं आए। करत दंडवत मुनि उर लाए॥
मुनि-मन-मोद न कछु कहि जाई। ब्रह्मानंदरासि[7] जनु पाई॥

दो०—दीन्हि असीस, मुनीस उर, अति अनंदु अस जानि
लोचनगोचर[8] सुकृतफल[9], मनहुँ किए बिधि आनि॥१०७॥

कुसल प्रश्न करि आसन दीन्हे। पूजि प्रेम परिपूरन कीन्हे॥
कंद मूल फल अंकुर नीके। दिए आनि मुनि मनहुँ अमी के[10]॥
सीय-लषन-जन-सहित सुहाए। अति रुचि राम मूल फल खाए॥
भए बिगतस्रम[11] राम सुखारे। भरद्वाज मृदु बचन उचारे॥
आजु सुफल तपु तीरथ त्यागू। आजु सुफल जपु जोग बिरागू॥
सफल सकल-सुभ-साधन-साजू[12]। राम तुम्हहिं अवलोकत आजू॥
लाभ-अवधि सुभ-अवधि[13] न दूजी। तुम्हरें दरस आस सब पूजी॥
अब करि कृपा देहु बर एहू। निज-पद-सरसिज सहज सनेहू॥

दो०—करम बचन मन छाँड़ि छल, जब लगि जनु न तुम्हार।
तब लगि सुखु सपनेहुँ नहीं, किए कोटि उपचार[14]॥१०८॥

---

१ चौर २ गुणों का समूह ३ अपने मुँह से ४ (महातम) फल ५ त्रिवेणी ६ तीर्थराज के देवता ७ ब्रह्मानंद का समूह ८ आँखों के सामने ९ पुन्य का फल १० अमृत ११ स्वस्थ १२ सम्पूर्ण शुभ साधनों का सामान १३ सीमा १४ तदबीर।

सुनु मुनिवचन रामु सकुचाने। भाव भगति आनँद अघाने[1]॥
तब रघुबर मुनि सुजस सुहावा। कोटि भाँति कहि सबहि सुनावा॥
सो बड़ सो सब-गुन-गन-गेहू। जेहि मुनीस तुम्ह आदर देहू॥
मुनि रघुबीर परसपर नवहीं। बचन-अगोचर सुख[2] अनुभवहीं॥
यह सुधि पाइ प्रयागनिवासी। बटु तापस मुनि सिद्ध उदासी॥
भरद्वाजआश्रम सब आए। देखन दसरथसुअन सुहाए॥
राम प्रनाम कीन्ह सब काहू। मुदित भए लहि लोयनलाहू॥
देहिं असीस परम सुखु पाई। फिरे सराहत सुंदरताई॥

दो०—राम कीन्ह विश्राम निसि, प्रात प्रयाग नहाइ।
चले सहित सिय लषन जनु, मुदित मुनिहिं सिरु नाइ॥१०९॥

राम सप्रेम कहेउ मुनि पाहीं। नाथ कहिअ हम केहि मग जाहीं॥
मुनि मन बिहँसि राम सन कहहीं। सुगम[3] सकल मग तुम्ह कहँ अहहीं॥
साथ लागि मुनि सिष्य बोलाए। सुनि मन मुदित पचासक आए॥
सबन्हि राम पर प्रेम अपारा। सकल कहहिं "मगु[4] दीख हमारा"॥
मुनि बटु चारि संग तब दीन्हे। जिन्ह बहु जनम सुकृत सब कीन्हे॥
करि प्रनामु रिषि आयसु पाई। प्रमुदित[5] हृदय चले रघुराई॥
ग्राम निकट जब निकसहिं जाई। देखहिं दरसु नारिनर धाई॥
होहिं सनाथ जनमफलु पाई। फिरहिं दुखित मनु संग पठाई॥

दो०—बिदा किए बटु बिनय करि, फिरे पाइ मनकाम[6]।
उतरि नहाए जमुनजल, जो सरीरसम स्याम॥११०॥

सुनत तीरवासी नरनारी। धाए निज निज काज बिसारी॥
लषन-राम-सिय-सुंदरताई। देखि करहिं निज भाग्य बड़ाई॥
अति लालसा[7] बसहि मन माहीं। नाउँ गाउँ बूझत सकुचाहीं॥

(१) भक्ति-भाव और आनन्द में परिपूरित (२) अकथनीय सुख ३ आसाम ४ रास्ता ५ प्रसन्न ६ इच्छा अभिलाषा ७ इच्छा

ोन्ह महुँ बयबिरिध सयाने । तिन्ह करि जुगुति[1] रामु पहिचाने ॥
लकथा तिन्ह सबहिं सुनाई । बनहि चले पितुआयसु पाई ॥
। सविषाद[2] सकल पछिताहीं । रानी राय कीन्ह भल नाहीं ॥
अवसर एकु तापस आवा । तेजपुंज लघुबयस सुहावा ॥
े-अलषित[3] गति बेष बिरागी । मन-क्रम-बचन रामअनुरागी[4] ॥
ो०—सजल नयन तन पुलकि, निज इष्टदेव पहिचानि ।
परेउ दंड जिमि धरनितल[5], दसा न जाइ बखानि ॥१११॥
र सप्रेम पुलकि उर लावा । परम रंक जनु पारस पावा ॥
हुँ प्रेम परमारथ दोऊ । मिलत धरें तन कह सब कोऊ ॥
रि लषन पायन्ह सोइ लागा । लीन्ह उठाइ उमगि अनुरागा ॥
ने सिय-चरन-धूरि धरि सीसा । जननि जानि सिसु दीन्हि असीसा ॥
न्ह निषाद दंडवत तेही । मिलेउ मुदित लखि रामसनेही ॥
अत नयनपुट[6] रूपु-पियूखा[7] । मुदित सुअसनु[8] पाइ जिमि भूखा ॥
पितु मातु कहहु सखि कैसे । जिन्ह पठए बन बालक ऐसे ॥
म-लषन-सिय-रूप निहारी । होहिं सनेह बिकल नरनारी ॥
ो०—तब रघुबीर अनेक बिधि, सखहि[9] सिखावन दीन्ह ।
रामरजायसु सीस धरि, भवन गवनु तेइ कीन्ह ॥११२॥
नि सिय राम लषन कर जोरी । जमुनहिं कीन्ह प्रनामु बहोरी ॥
ले ससीय मुदित दोउ भाई । रबितनुजा[10] कै करत बड़ाई ॥
थिक अनेक मिलहिं मग जाता । कहहिं सप्रेम देखि दोउ भ्राता ॥
ाजलषन सब अंग तुम्हारे । देखि सोचु अति हृदय हमारे ॥
ारग चलेहु पयादेहि पाएँ । ज्योतिषु झूठ हमारेहि भाएँ ॥
अगमु पंथ गिरि कानन भारी । तेहि महँ साथ नारि सुकुमारी ॥
रि केहरि बन जाइ न जोई । हम सँग चलहिं जो आयसु होई ॥

१ युक्ति २ दुखी ३ जो दिखाई न दे ४ प्रेमी ५ पृथ्वी पर ६ नेत्र-रूप दोनाभर के ७ अमृत ८ सुन्दर भोजन ९ मित्र को १० जमुना ।

जाव जहाँ लगि तहँ पहुँचाई । फिरव वहोरि तुम्हहिं सिरु नाई

दो०—एहि विधि पूँछहिं प्रेम बस, पुलकगात जलु नैन ।
कृपासिंधु फेरहिं तिन्हहिं, कहि विनीत मृदु बैन ॥११

जे पुर गाँव बसहिं मग माहीं । तिन्हहिं नाग-सुर-नगर सिहाहीं
केहि सुकृती केहि घरी बसाए । धन्य पुन्यमय परम सुहाए
जहँ जहँ रामचरन चलि जाहीं । तिन्ह समान अमरावति नाहीं
पुन्यपुंज मग-निकट-निवासी । तिन्हहिं सराहहिं सुर पुर वासी
जे भरि नयन बिलोकहिं रामहि । सीता-लषन-सहित घनस्यामहि
जे सर सरित राम अवगाहहिं[1]। तिन्हहिं देव-सर-सरित सराहहिं
जेहि तरुतर प्रभु बैठहिं जाई । करहि कलपतरु[2] तासु बड़ाई
परसि राम-पद-पदुम-परागा । मानति भूमि भूरि निज भागा

दो०—छाँह करहिं घन विबुधगन, बरषहिं सुमन सिहाहिं ।
देखत गिरि बन बिहँग मृग, रामु चले मग जाहिं ॥१२४

सीता-लषन-सहित रघुराई । गाँव निकट जब निकसहिं जाई
सुनि सब बाल बृद्ध नर नारी । चलहि तुरत गृह-काज बिसारी
राम-लषन-सिय-रूप निहारी । पाइ नयनफलु होहिं सुखारी
सजल बिलोचन[3] पुलक सरीरा । सब भए मगन देखि दोउ बीरा
बरनि न जाइ दसा तिन्ह केरी । लहि जनु रंकन्हि सुर-मनि ढेरी
एकन्हि एक बोलि सिख देहीं । लोचन–लाहु लेहु छन एहीं
रामहिं देखि एक अनुरागे[4] । चितवत चले जाहिं सँग लागे
एक नयनमग छबि उर आनी । होहिं सिथिल तन मन बरबानी

दो०—एक देखि बटछाँह भलि, डासि मृदुल तृन पात ।
कहहिं गवाँइअ[6] छिनुक श्रम, गवनब अबहिं कि प्रात॥१

१ स्नान करते हैं २ कल्पवृक्ष ३ नेत्र ४ कौस्तुभ-मणि ५ प्रेम किया ६ खोजिये ।

कलस भरि आनहिं पानी। अँचइअ[1] नाथ कहहिं मृदुबानी॥
प्रिय बचन प्रीति अति देखी। राम कृपालु सुसील बिसेखी॥
अमित सीय मन माहीं। घरिक बिलंबु कीन्ह बटछाहीं॥
नारि नर देखहिं सोभा। रूप अनूप नयन मनु लोभा॥
चहुँ ओरा। रामचंद्र-मुख-चंद-चकोरा॥
तमाल-बरन तनु सोहा। देखत कोटि-मदन-मनु मोहा॥
मनि-बरन[2] लषनु सुठि नीके। नखसिख सुभग भावते जी के॥
पट कटिन्ह कसे तूनीरा[3]। सोहहिं कर कमलनि धनु तीरा॥
दो०—जटा मुकुट सीसनि सुभग, उर भुज नयन बिसाल।
सरद-परब-बिधु-बदन[4] बर, लसत स्वेद कन-जाल॥११६॥
मनोहर जोरी। सोभा बहुत, थोरि मति मोरी॥
लषन-सिय-सुंदरताई। सब चितवहिं चित मन मति लाई॥
नारि नर प्रेम-पिआसे। मनहुँ मृगी मृग देखि दिआसे॥
समीप ग्रामतिय जाहीं। पूँछत अति सनेह सकुचाहीं॥
बार सब लागहिं पाएँ। कहहिं बचन मृदु सरल सुभाएँ॥
कुमारि बिनय हम करहीं। तिय सुभाय कछु पूँछत डरहीं॥
मिनि अबिनय[5] छमबि हमारी। बिलगु न मानब जानि गवाँरी॥
कुँअर दोउ सहज सलोने। इन्ह तें लहि दुति मरकत सोने॥
दो०—स्यामल गौर किसोर बर, सुंदर सुखमा अयन[6]।
सरद-सर्बरी-नाथ-मुख, सरदसरोरुह नयन[7]॥११७॥
मनोज-लजावनिहारे[8]। सुमुखि कहहु को आहिं तुम्हारे॥
सनेहमय मंजुल बानी। सकुची सिय, मन महुँ मुसुकानी॥
हिं बिलोकि बिलोकति धरनी। दुहुँ सकोच सकुचति बरबरनी[9]॥

---

१ आचमन कीजिये २ बिजली के से रूप वाला ३ तरकस ४ शरद ऋतु के चन्द्र सदृश उज्ज्वल बदन ५ ढीठता ६ सुन्दरता का घर ७ शरद ऋतु कमल के सदृश नेत्र-करोड़ों कामदेवों को लज्जित करने वाले ९ सुन्दर स्त्री (बहु०)

सकुचि सप्रेम बाल मृग-नयनी । बोली मधुरबचन पिकबयनी[1]
सहज सुभाय सुभग तन गोरे । नामु लषनु लघुदेवर ...
बहुरि बदनुविधु अंचल[2] ढाँकी । पियतन चितै भौंह करि बाँका
खंजन[3] मंजु तिरीछे नैननि । निज पति कहेउ तिन्हहिं सिय सैननि
भईं मुदित सब ग्रामवधूटीं । रंकन्ह रायरासि जनु लूटीं

दो०—अतिसप्रेम सिय पायँ परि, बहु बिधि देहिं असीस,
सदा सोहागिनि होहु तुम्ह; जब लगि महि अहिसीस ॥

पारबतीसम पतिप्रिय होहू । देबि न हम पर छाँड़ब छोहू[4]
पुनि पुनि बिनय करिअ कर जोरी । जौं एहि मारग फिरिअ बहोरी[5]
दरसनु देब जानि निज दासी । लखीं सीय सब प्रेमपिआसीं[6]
मधुरबचन कहि कहि परितोषीं । जनु कुमुदिनी कौमुदी पोषीं
तबहिं लषन रघुबररुख जानी । पूँछेउ मगु लोगन्हि मृदुबानी
सुनत नारिनर भए दुखारी । पुलकित गात, बिलोचन बारी[7]
मिटा मोद, मन भए मलीने । बिधि निधि[8] दीन्हि लेत जनु छीने
समुझि करम-गति धीरजु कीन्हा । सोधि[9] सुगम मगु तिन्ह कहि दीन्हा

दो०—लषन-जानकी-सहित तब, गवनु कीन्ह रघुनाथ ।
फेरे सब प्रिय बचन कहि, लिए लाइ मन साथ ॥१

फिरत नारिनर अति पछिताहीं । दैअहि दोषु देहिं मन ...
सहित बिषाद परसपर कहहीं । बिधिकरतब उलटे सब ...
लिपट[10] निरंकुस[11] निठुर[12] निसंकू[13] जेहिंससिकीन्हसरुज[14] ...
रूख कलपतरु, सागरु खारा । तेहि पठए बन राजकुमारा
जौं पै इन्हहिं दीन्ह बनबासू । कीन्ह बादि बिधि ...
ए बिचरहिं मग बिनु पदत्राना । रचे बादि बिधि बाहन नाना

---

१ कोयल की सी भाषा बोलने वाली २ वस्त्र ३ खजन पक्षी की तरह सुन्दर ...
४ कृपा, प्रेम ५ फिर ६ प्रेम चाहने वाली ७ जल ८ कोश ९ ढूँढ़...
१० बिल्कुल ११ ढीठ १२ (निठुर) कठोर निडर १४ रोगी १५ जूता ।

हि परहिं हाँसि कुसपाता। सुभग सेज[1] कत सृजत विधाता॥
र:बास इन्हहिं बिधि दीन्हा। धवलधाम रचि रचि श्रमु कीन्हा॥

दो०--जौं ए मुनि-पट-धर[2] जटिल[3], सुंदर सुठि सुकुमार।
बिबिध भाँति भूषन बसन, बादि किए करतार॥१२०॥

र कंद मूल फल खाहीं। बादि सुधादि असन[4] जग माहीं॥
कहहिं ए सहज सुहाए। आप प्रगट भए बिधि न बनाए॥
लगि बेद कही बिधि करनी। श्रवन नयन मन गोचर[5] बरनी॥
खोजि भुवन दस चारी। कहँ अस पुरुष, कहाँ असि नारी॥
हिं देखि बिधि मनु अनुरागा। पटतर[6] जोग बनावै लागा॥
ह बहुत श्रम एक न आए। तेहि इरिषा[7] बन आनि दुराए॥
कहहिं हम बहुत न जानहिं। आपुहिं परम धन्य करि मानहिं॥
पुनि पुन्यपुंज हम लेखे। जे देखहिं, देखिहहिं[8] जिन्ह देखे॥
०--एहि बिधि कहि कहि बचन प्रिय, लेहिं नयन भरि नीर।
किमि चलिहहिं मारग अगम, सुठि सुकुमार सरीर॥१२१॥
रे सनेह बिकल बस होहीं। चकई साँझ समय जनु सोहीं॥
-पद-कमल कठिन मगु जानी। गहबरि हृदय[9] कहहिं बर बानी॥
सत मृदुल चरन अरुनारे[10]। सकुचति महि जिमि हृदय हमारे॥
जगदीस इन्हहिं बनु दीन्हा। कस न सुमनमय मारगु कीन्हा॥
माँगा पाइअ बिधि पाहीं। ए रखिअहि सखि आँखिन्ह माहीं॥
नरनारि न अवसर आए। तिन्ह सिय रामु न देखन पाए॥
ने सुरूप बूझहिं अकुलाई। अब लगि गए कहाँ लगि, भाई॥
मरथ धाइ बिलोकहिं जाई। प्रमुदित फिरहिं जनमफलु पाई॥
दो०—अबला बालक बृद्धजन, कर मीजहिं पछिताहिं।
होहिं प्रेमबस लोग इमि, रामु जहाँ जहँ जाहिं॥१२२॥

---

१ सुन्दर सैया २ मुनियों के से जो पहिने हों वस्त्र ३ जो जटा रखाये हों ४ भोजन ५ प्रत्यक्ष ६ बराबर का ७ जलन ८ देखेंगे ९ गद्गद हृदय १० लाल।

गाँव गाँव अस होइ अनंदू । देखि भानु-कुल-कैरव-चंदू[1]
जे कछु समाचार सुनि पावहिं । ते नृपरानिहिं दोषु लगावहिं
कहहिं एक अति भल नरनाहू । दीन्ह हमहिं जेइ लोचनलाहू
कहहिं परसपर लोग लोगाईं । बातैं सरल सनेह सुहाईं
ते पितु मातु धन्य जिन्ह जाए । धन्य सो नगरु जहां तैं आए
धन्य सो देसु सैलु[2] बन गाऊँ । जहँ जहँ जाहिं धन्य सोइ ठाऊँ
सुख पायेउ बिरंचि रचि तेही । ए जेहि के सब भांति सनेही
राम--लषन--पथि[3] कथा सुहाई । रही सकल मग--कानन छाई

दो०—एहि बिधि रघु-कुल-कमल रबि, मग लोगन्ह सुख देत ।
जाहिं चले देखत बिपिन, सिय--सौमित्रि- समेत ॥१२३॥

आगें रामु लषनु बन पाछें । तापसबेष बिराजत काछें
उभय[4] बीच सिय सोहति कैसें । ब्रह्म-जीव-बिच माया जैसें
बहुरि कहौं छबि जसि मन बसई । जनु मधु-मदन-मध्य[5] रति लसई
उपमा बहुरि कहौं जिय जोही । जनु बुध बिधु बिच रोहिनि सोही
प्रभु-पद-रेख बीच बिच सीता । धरति चरन मग चलति सभीता
सीय-राम-पद-अंक बराएँ । लषन चलहिं मगु दाहिन लाएँ
राम-लषन-सिय प्रीति सुहाई । बचनअगोचर, किमि कहि जाई
खग मृग मगन देखि छबि होहीं । लिए चोरि चित राम-बटोही[8]

दो०—जिन्ह जिन्ह देखे पथिक प्रिय, सियसमेत दोउ भाइ ।
भव-मगु-अगमु अनंदु तेइ, बिनु श्रम रहे सिराइ[7] ॥१२४॥

अजहुँ जासु उर सपनेहु काऊ । बसहिं लषन-सिय-राम बटाऊ[8]
राम-धाम-पथ[9] पाइहि सोई । जो पथ पाव कबहुँ मुनि कोई

---

१ सूर्यकुलरूपी कुमोदिनी को चन्द्रमा के समान प्रसन्न करने वाले। २ (शैल) पर्वत ३ राहगीर बटोही ४ दोनों ५ बसंत और कामदेव के बीच में ६ रास्तागीर ७ पार होगये ८ बटोही ९ स्वर्ग का रास्ता।

ब रघुबीर श्रमित सिय जानी । देखि निकट बटु सीतल पानी ॥
हँ बसि कंद मूल फल खाई । प्रात नहाइ चले रघुराई ॥
खत बन सर सैल सुहाए । बालमीकि आश्रम प्रभु आए ॥
मु दीख मुनिबास सुहावन । सुंदर गिरि काननु जलु पावन ॥
रनि सरोज बिटप बन फूले । गुंजत मंजु मधुप[1] रस-भूले ॥
ग मृग बिपुल कोलाहल करहीं । बिरहित[2] बैर मुदित मन चरहीं ॥

दो०—सुचि सुंदर आश्रमु निरखि[3], हरषे राजिवनैन[4] ।
सुनि रघु-बर आगमनु मुनि, आगे आयेउ लैन ॥१२५॥

ुनि कहँ राम दंडवत[5] कीन्हा । आसिरबादु बिप्रबर दीन्हा ॥
खि राम छबि नयन जुड़ाने[6] । करि सनमानु आश्रमहिं आने ॥
ुनिबर अतिथि प्रानप्रिय पाए । कंद मूल फल मधुर मँगाए ॥
सिय सौमित्रि राम फल खाए । तब मुनि आसन दिए सुहाए ॥
बालमीकि मन आनँदु भारी । मंगलमूरति नयन निहारी ॥
तब करकमल जोरि रघुराई । बोले बचन श्रवन-सुख-दाई[7] ॥
तुम्ह त्रि-काल-दरसी मुनिनाथा । बिस्व बदर[8] जिमि तुम्हरें हाथा ॥
अस कहि प्रभु सब कथा बखानी । जेहि जेहि भांति दीन्ह बनु रानी ॥

दो०—तात बचन पुनि मातुहित, भाइ भरत अस राउ ।
मो कहँ दरस तुम्हार प्रभु, सबु मम पुन्यप्रभाउ ॥१२६॥

देखि पायँ मुनिराय तुम्हारे । भए सुकृत सब सुफल हमारे ॥
अब जहँ राउर आयसु होई । मुनि उदबेगु[9] न पावै कोई ॥
मुनि तापस[10] जिन्ह तें दुखु लहहीं । ते नरेस बिनु पावक दहहीं ॥
मंगलमूल बिप्रपरितोषू । दहै कोटि कुल भू-सुर-रोषू ॥
अस जियँ जानि कहिअ सोइ ठाऊँ । सिय-सौमित्रि-सहित जहँ जाऊँ ॥

---

१ भौंरा २ बिना ३ देख कर ४ कमल के सदृश नेत्र वाले ( बहु. ) ५ प्रणाम ६ शीतल हुए ७ कानों को सुख देने वाले ८ बेर ९ कष्ट १० तपस्वी ।

तहँ रचि रुचिर परन-तृन-साला[1] । बास करौं कछु काल कृपाला॥
सहज सरल सुनि रघुबरबानी । साधु साधु बोले मुनि ग्यानी॥
कस न कहहु अस रघु-कुल-केतू । तुम्ह पालक संतत श्रुतिसेतू[2]॥

छंद—श्रुति-सेतु-पालक राम तुम्ह जगदीसमाया जानकी।
जो सृजति जगु पालति हरति रुख पाइ कृपानिधान की॥
जो सहससीसु अहीसु[3] महि-धरु लपनु स-चराचर धनी।
सुरकाज धरि नरराज-तनु चले दलन[4] खल निसिचर-अनी॥

सो०—राम सरूप तुम्हार बचनअगोचर बुद्धिपर।
अबिगत[5] अकथ[6] अपार नेति नेति नित निगम कह॥१२॥

जगु पेखन तुम्ह देखनिहारे। बिधि-हरि-संभु नचावनिहारे॥
तेउ न जानहिं मरमु तुम्हारा। अउरु तुम्हहि को जाननिहारा॥
सोइ जानइ जेहि देहु जनाई। जानत तुम्हहि तुम्हहि होइ जाई॥
तुम्हरिहि कृपा तुम्हहि रघुनंदन। जानहिं भगत भगत उर-चंदन॥
चिदानंदमय[8] देह तुम्हारी। बिगतबिकार जान अधिकारी॥
नरतनु धरहु संत-सुर-काजा। कहहु करहु जस प्राकृत राजा॥
राम देखि सुनि चरित तुम्हारे। जड़ मोहहिं बुध होहिं सुखारे॥
तुम्ह जो कहहु करहु सबु साँचा। जस काछिअ तस चाहिअ नाचा॥

दो०—पूछेहु मोहि कि रहौं कहँ, मैं पूछत सकुचाउँ।
जहँ न होहु तहँ देहु कहि, तुम्हहि देखावौं ठाउँ॥१२८॥

सुनि मुनि बचन प्रेमरस-साने। सकुचि राम मनमहुँ मुसुकाने॥
बालमीकि हँसि कहहिं बहोरी। बानी मधुर अमिअरस-बोरी॥
सुनहु राम अब कहौं निकेता। जहाँ बसहु सिय-लषन-समेता॥
जिन्ह के श्रवन समुद्रसमाना। कथा तुम्हारि सुभग सरि नाना॥

---

१ पत्ते और तिनकों का घर २ हमेशा वेद की मर्यादा पालनेवाले हो ३ सहस्र सिर जिसके ऐसा सर्पों का राजा ४ नाश करने को ५ दुष्ट और निशाचरों की सेना ६ जो जाना न जाय ७ जो कहा न जाय ८ सर्वदा आनन्द में रहने वाला।

भरहिं निरंतर होहिं न पूरे। तिन्ह के हिय तुम्ह कहँ गृह रूरे[1] ॥
लोचन चातक जिन्ह करि राखे। रहहिं दरसजलधर अभिलाषे[2] ॥
निदरहिं सरित सिंधु सर भारी। रूपबिंदु-जल होहिं[3] सुखारी ॥
तिन्ह के हृदयसदन सुखदायक। बसहु बंधु-सिय-सह रघुनायक ॥
दो०—जस तुम्हार मानस विमल हंसिनि जीहा[4] जासु।
मुकुताहल गुनगन चुनै राम बसहु हिय तासु ॥१२९॥
प्रभुप्रसाद[5] सुचि सुभग सुबासा। सादर जासु लहै नित नासा[6] ॥
तुम्हहिं निवेदित भोजन करहीं। प्रभुप्रसाद पट भूषन धरहीं ॥
सीस नवहिं सुर-गुरु-द्विज देखी। प्रीतिसहित करि बिनय बिसेखी ॥
कर नित करहिं रामपद-पूजा। रामभरोस हृदय नहिं दूजा ॥
चरन रामतीरथ चलि जाहीं। राम बसहु तिन्ह के मन माहीं ॥
मंत्रराजु[7] नित जपहिं तुम्हारा। पूजहिं तुम्हहिं सहित परिवारा ॥
तरपन होम करहिं विधि नाना। बिप्र जेवाँइ देहिं बहु दाना ॥
तुम्ह तें अधिक गुरहिं जिअ जानी। सकल भाय सेवहिं सनमानी ॥
दो०—सबु करि माँगहिं एकु फलु राम-चरन-रति होउ।
तिन्ह के मनमंदिर बसहु सिय रघुनंदन दोउ ॥१३०॥
काम कोह मद मान न मोहा। लोभ न छोभ न राग न द्रोहा ॥
जिन्ह के कपट दंभ नहिं माया। तिन्ह के हृदय बसहु रघुराया।
सब के प्रिय सबके हितकारी। दुख-सुख-सरिस प्रसंसा गारी ॥
कहहिं सत्य प्रिय वचन विचारी। जागत सोवत सरन तुम्हारी ॥
तुम्हहि छाँड़ि गति दूसरि नाहीं। राम बसहु तिन्ह के मन माहीं ॥
जननीसम जानहिं परनारी। धनु पराव बिष तें बिष भारी ॥
जे हरषहिं परसंपति देखी। दुखित होहिं परबिपति बिसेखी ॥

१ उत्तम २ बादलों के दरसन की आशा धरे हुये ३ सुन्दरता रूपी जल की बूद ४ जीभ ( जिह्वा ) ५ आपकी कृपा ६ नाक ७ सब से बड़ा मन्त्र अर्थात् राम रामेति इत्यादि।

जिन्हहिं राम तुम्ह प्रान पिआरे। तिन्ह के मन सुभसदन तुम्हारे॥

दो० स्वामि सखा पितु मातु गुर, जिन्ह के सब तुम्ह तात।
मनमंदिर तिन्ह के बसहु, सीयसहित दोउ भ्रात॥१३१॥

अवगुन तजि सबके गुन गहहीं। विप्र-धेनु-हित संकट[1]-सहहीं॥
नीतिनिपुन जिन्ह कइ जग लीका[2]। घर तुम्हार तिन्ह कर मनु नीका॥
गुन तुम्हार समुझै निज दोसा। जेहि सब भाँति तुम्हार भरोसा॥
रामभगत प्रिय लागहिं जेही। तेहि उर बसहु सहित बैदेही॥
जाति पाँति धनु धरमु बड़ाई। प्रिय परिवार सदन-सुखदाई[3]॥
सब तजि तुम्हहि रहै उर लाई। तेहि के हृदय रहहु रघुराई॥
सरगु नरकु अपबरगु[4] समाना। जहँ तहँ देख धरे धनुबाना॥
करम-बचन मन राउर चेरा। राम करहु तेहि के उर डेरा॥

दो०—जाहि न चाहिअ कबहुँ कछु, तुम्ह सन सहज सनेहु।
बसहु निरंतर तासु मन, सो राउर निज गेहु॥१३२॥

एहि बिधि मुनिबर भवन देखाए। बचन सप्रेम राममन भाए॥
कह मुनि सुनहु भानु-कुल-नायक। आश्रमु कहौं समय-सुखदायक॥
चित्रकूट गिरि करहु निवासू। तहँ तुम्हार सब भाँति सुपासू[5]॥
सैलु-सुहावन[6] कानन चारू। करि-केहरि-मृग बिहँग बिहारू[7]॥
नदी पुनीत[8] पुरान बखानी। अत्रिप्रिया* निज-तप-बल आनी॥
सुरसरिधार नाउँ मंदाकिनि। जो सब-पातक-पोतक-डाकिनि॥
अत्रि आदि मुनि-बर बहु, बसहीं। करहिं जोग जप तप तन कसहीं॥

---

१ कष्ट २ मर्यादा ३ सुख देने वाला घर ४ मोक्ष ५ आराम, सुभीता ६ सुन्दर पर्वत ७ विहार करते हैं, विचरते हैं। ८ पवित्र।

* अनुसूया दक्ष की पुत्री थी। यह १०००० वर्ष तप कर मन्दाकिनी को इसलिये लाई कि पति वृद्ध थे और स्नान के लिये चलने में कष्ट होता था।

चलहु सफल श्रम[1] सब कर करहू। राम देहु गौरव[2] गिरिबरहू॥

दो०—चित्र-कूट-महिमा अमित कही महामुनि गाइ।
आइ नहाए सरित बर सिय समेत दोउ भाइ॥१३३॥

रघुबर कहेउ लषन भल घाटू। करहु कतहु अब ठाहर ठाटू[3]॥
लषनु दीख पय[4] उतर करारा। चहुँ दिसि फिरेउ धनुष जिमि नारा॥
नदी पनच[5] सर सम दम दाना। सकल कलुष कलि साउज[6] नाना॥
चित्रकूट जनु अचल[7] अहेरी[8]। चुकै न घात मार मुठभेरी[9]॥
अस कहि लषन ठाँव देखरावा। थल बिलोकि रघुबर सुख पावा॥
रमेउ[10] राममनु देवन्ह जाना। चले सहित सुरथपति प्रधाना॥
कोल-किरात-बेष सब आए। रचे परन-तृन-सदन सुहाए॥
बरनि न जाहिं मंजु दुइ साला। एक ललित लघु एक बिसाला॥

दो०—लषन-जानकी-सहित प्रभु, राजत रुचिर निकेत[11]।
सोह मदन[12] मुनिबेष जनु, रति-रितुराज-समेत[13]॥१३४॥

अमर नाग किन्नर दिसि-पाला। चित्रकूट आए तेहि काला॥
राम प्रनामु कीन्ह सब काहू। मुदित देव लहि लोचन लाहू॥
बरषि सुमन कह देव-समाजू। नाथ सनाथ भए हम आजू॥
करि बिनती दुख दुसह सुनाए। हरषित निज निज सदन सिधाए॥
चित्रकूट रघुनंदनु छाए। समाचार सुनि सुनि मुनि आए॥
आवत देखि मुदित मुनिबृंदा। कीन्ह दंडवत रघु-कुल-चंदा॥
मुनि रघुबरहिं लाइ उर लेहीं। सुफल होन हित आसिष देहीं॥

---

(१) मिहनत (२) बड़ाई (३) ठहरने का प्रबन्ध (४) पयस्विनी (५) प्रत्यंचा (६) कलियुग के पाप निशाना है (७) अटल (८) शिकारी (९) नजदीक से (१०) मन लगजाना (११) सुन्दर घर (१२) कामदेव (१३) रति और वसंतऋतु सहित।

... नदी, ... धनुष की ... की प्रत्यचा है, सम, दम दान बाण हैं, ... भाँति २ के सम्पूर्ण कलियुग के पाप लक्ष्य हैं।

सिय-सौमित्रि-राम-छवि देखहिं। साधन[1] सकल सफल करि लेखहिं
दो०—जथाजोग सनमानि प्रभु, बिदा किए मुनिबृंद[2] ।
करहिं जोग जप जाग[3] तप, निज आश्रमनि सुछंद[4] ॥१३५॥
यह सुधि कोल किरातन्ह पाई। हरषे जनु नवनिधि घर आई॥
कंद मूल फल भरि भरि दोना। चले रंक जनु लूटन सोना॥
तिन्ह महँ जिन्ह देखे दोउ भ्राता। अपर[5] तिन्हहिं पूछहिं मगु जाता॥
कहत सुनत रघुबीर-निकाई[6]। आइ सबन्हि देखे रघुराई॥
करहिं जोहारु भेंट धरि आगे। प्रभुहि बिलोकहिं अति अनुरागे॥
चित्र लिखे जनु जहँ तहँ ठाढ़े। पुलक सरीर, नयन जल बाढ़े॥
राम सनेह-मगन सब जाने। कहि प्रिय बचन सकल सनमाने॥
प्रभुहि जोहारि बहोरि बहोरी। बचन बिनीत कहहिं कर जोरी॥
दो०—अब हम नाथ सनाथ सब, भए देखि प्रभु पाय।
भाग हमारे आगमनु, राउर कोसलराय॥ १३६॥
धन्य भूमि बन पंथ पहारा। जहँ जहँ नाथ पाउ तुम धारा॥
धन्य बिहँग[7] मृग काननचारी। सफल जनम भए तुम्हहिं निहारी॥
हम सब धन्य सहित परिवारा। दीख दरसु भरि नयन तुम्हारा॥
कीन्ह बासु भल ठाउँ बिचारी। इहाँ सकल रितु रहब सुखारी॥
हम सब भाँति करब सेवकाई। करि केहरि अहि बाघ बराई[8]॥
बन बेहड़ गिरि कंदर खोहा। सब हमार प्रभु पग पग जोहा[9]॥
जहँ तहँ तुमहिं अहेर[10] खेलाउब। सर निरझर[11] भल ठाउँ देखाउब॥
हम सेवक परिवार समेता। नाथ न सकुचब आयसु देता॥
दो०—बेदबचन-मुनिमन-अगम, ते प्रभु करुनाअयन।
बचन किरातन्ह के सुनत, जिमि पितु बालक-बयन॥१३७॥

---

(१) उपाय (२) मुनियों का समूह (३) जग्य (यज्ञ) (४) निरंकुश (५) दूसरे ६ सुन्दरता ७ पक्षी ८ बचा कर ९ देखा हुआ १० शिकार ११ झरना ।

रामहिं केवल प्रेमु पियारा। जानि लेउ जो जाननिहारा॥
राम सकल-बन-चर[1] तब तोषे[2]। कहि मृदु बचन प्रेम परिपोषे॥
बिदा किए सिरु नाइ सिधाए। प्रभुगुन कहत सुनत घर आए॥
एहि बिधि सिय समेत दोउ भाई। बसहिं बिपिन सुर-मुनि-सुखदाई॥
जब तें आइ रहे रघुनायकु। तब तें भयेउ बनु मंगल-दायकु[3]॥
फूलहिं फलहिं बिटप[4] बिधि नाना। मंजु-बलित-बर-बेलि-बिताना[5]॥
सुर-तरु-सरिस सुभाय सुहाए। मनहुँ बिबुधबन[6] परिहरि आए॥
गुंज मंजुतर मधुकर[7] स्रेनी[8]। त्रिबिध बयारि बहै सुखदेनी॥

दो०—नीलकंठ कलकंठ[9] सुक, चातक चक्क चकोर।
भाँति भाँति बोलहिं बिहँग, श्रवनसुखद चितचोर॥१३८॥

करि केहरि कपि कोल कुरंगा। बिगत-बैर[10] बिचरहिं सब संगा॥
फिरत अहेर रामछबि देखी। होहिं मुदित मृगबृंद बिसेखी॥
बिबुधबिपिन जहँ लगि जग माहीं। देखि रामबनु सकल सिहाहीं॥
सुरसरि सरसइ दिनकर-कन्या। मेकलसुता[11] गोदावरि धन्या॥
सब सर सिंधु नदी नद नाना। मंदाकिनि कर करहिं बखाना॥
उदय--अस्त--गिरि अरु कैलासू। मंदर मेरु सकल--सुर--बासू॥
सैल हिमाचल आदिक जेते। चित्रकूटजसु गावहिं तेते॥
बिंधि[12] मुदित मन सुख न समाई। श्रम बिनु बिपुल[13] बड़ाई पाई॥

दो०—चित्रकूट के बिहँग मृग, बेलि बिटप तृन जाति।
पुन्यपुंज सब धन्य अस, कहहिं देव दिन राति॥ १३९॥

नयनवंत रघुबरहिं बिलोकी। पाइ जनम-फल होहिं बिसोकी[14]।
परसि चरनरज अचर[15] सुखारी। भए परमपद के अधिकारी।
सो बनु सैल सुभाय सुहावन। मंगलमय अति-पावन-पावन[16]।

१ वनवासी २ सतुष्ट किया ३ मंगल देने वाले ४ वृक्ष ५ वेलों के चँदोवे ६ देवताओं के बन ७ भौंरा ८ पांति ९ कोयल १० प्रेम से ११ नर्वदा १२ विंध्याचल पर्वत १३ बहुत १४ शोक रहित १५ स्थावर १६ अत्यंत पवित्र से भी पवित्र।

महिमा कहिअ कवनि बिधि तासू। सुखसागर[1] जहँ कीन्ह निवासू॥
पयपयोधि तजि अवध बिहाई। जहँ सिय-लषनु-राम रहे आई॥
कहि न सकहिं सुषमा[2] जसि कानन। जौं सत सहस होहिं सहसानन[3]॥
सो मैं बरनि कहौं बिधि केहीं। डाबरकमठ[4] कि मंदर लेहीं॥
सेवहिं लषनु करम-मन-बानी। जाइ न सीलु सनेहु बखानी॥

दो०—छिनु छिनु लखि सिय-राम-पद, जानि आपु पर नेहु।
करत न सपनेहुँ लषनु चितु, बंधु-मातु-पितु-गेहु॥१४०॥

रामसंग सिय रहति सुखारी। पुर-परिजन-गृह-सुरति[5] बिसारी[6]॥
छिनु छिनु पिय-बिधु-बदनु निहारी। प्रमुदित मनहुँ चकोर-कुमारी॥
नाह-नेहु[7] नित बढ़त बिलोकी। हरषित रहति दिवस जिमि कोकी॥
सियमनु रामचरन अनुरागा। अवध-सहस-सम बन प्रिय लागा॥
परनकुटी प्रिय प्रियतम संगा। प्रिय परिवारु कुरंग बिहंगा॥
सासु-ससुर सम मुनितिय मुनिवर। असन अमिय सम कंद मूल फर॥
नाथ-साथ साँथरी सुहाई। मयन-सयन-सय-सम[8] सुखदाई॥
लोकप[9] होहिं बिलोकत जासू। तेहि कि मोहि सक बिषय-बिलासू॥

दो०—सुमिरत रामहिं तजहिं जन, तृनसम बिषय-बिलासु।
रामप्रिया जग-जननि सिय, कछु न आचरजु तासु॥१४१॥

सीय लषनु जेहि बिधि सुखु लहहीं। सोइ रघुनाथ करहिं सोइ कहहीं॥
कहहिं पुरातन कथा कहानी। सुनहिं लषनु सिय अति सुखु मानी॥
जब जब राम अवध-सुधि करहीं। तब तब बारि बिलोचन भरहीं॥

---

१ सुख के समुद्र २ सुन्दरता ३ हजार हैं मुख जिसके (शेषनाग) ४ पोखर का कछुआ ५ स्मृति ६ छोड़दी ७ पति-प्रेम ८ सैकड़ों कामदेव के सदृश ९ दिगपाल।

सुमिरि मातु पितु परिजन भाई। भरत-सनेहु-सीलु-सेवकाई ॥
कृपासिंधु प्रभु होहिं दुखारी। धीरजु धरहिं कुसमउ बिचारी ॥
लखि सिय लषनु बिकल होइ जाहीं। जिमि पुरुषहिं अनुसर[1] परिछाहीं॥
प्रिया-बंधु-गति लखि रघुनंदनु। धीर कृपाल भगत-उर-चंदनु[2]॥
लगे कहन कछु कथा पुनीता[3]। सुनि सुखु लहहिं लषनु अरु सीता॥

दो०—रघु-लषन-सीता-सहित, सोहत परननिकेत।
जिमि बासव[4] बस अमरपुर, सची-जयंत-समेत ॥१४२॥

जोगवहिं प्रभु सियलषनहिं कैसें। पलक बिलोचनगोलक जैसें ॥
सेवहिं लषनु सीय रघुबीरहिं। जिमि अविवेकी[5] पुरुष सरीरहिं ॥
एहि बिधि प्रभु बन बसहिं सुखारी। खग-मृग-सुर-तापस-हितकारी ॥
कहेउँ राम-बन-गवनु सुहावा। सुनहु सुमंत्र अवध जिमि आवा ॥
फिरेउ निषादु प्रभुहि पहुँचाई। सचिवसहित रथ देखेसि आई ॥
मंत्री बिकल बिलोकि निषादू। कहि न जाइ जस भयेउ बिषादू ॥
'राम राम सिय लषन' पुकारी। परेउ धरनितल ब्याकुल भारी ॥
देखि दखिन दिसि[6] हय हिहिनाहीं। जनु बिनु पंख बिहँग अकुलाहीं॥

दो०—नहिं तृन चरहिं न पिअहिं जलु, मोचहिं लोचनबारि।
ब्याकुल भयेउ निषाद सब, रघु-बर-बाजि निहारि ॥१४३॥

धरि धीरजु तब कहै निषादू। अब सुमंत्र परिहरहु बिषादू ॥
तुम्ह पंडित परमारथज्ञाता[7]। धरहु धीर लखि बिमुख बिधाता[8]॥
बिबिध कथा कहि कहि मृदु बानी। रथ बैठारेउ बरबस आनी ॥
सोकसिथिल रथु सकै न हाँकी। रघु-बर-बिरह-पीर उर बाँकी[9] ॥
चरफराहिं मग चलहिं न घोरे। बनमृग[10] मनहुँ आनि रथ जोरे॥

---

१ अनुसार करती है, २ भक्तों के हृदय को चन्दन रूप ३ पवित्र ४ इन्द्र ५ अज्ञानी ६ दक्षिण दिशा ७ ज्ञानतत्व का जानने वाला ८ उलटा दैव ९ बड़ी भारी १० जङ्गली हिरन

अति आरत सब पूछहिं रानी। उतरु न आव बिकल भइ बानी॥
सुनै न श्रवन नयन नहिं सूझा। कहहु कहाँ नृप तेहि तेहि बूझा॥
दासिन्ह दीख सचिव-बिकलाई। कौसल्यागृह गईं लेवाई॥
जाइ सुमंत्र दीख कस राजा। अमियरहित जनु चंदु बिराजा॥
आसन - सयन - बिभूषन - हीना। परेउ भूमि तल निपट मलीना॥
लेइ उसास सोच एहि भाँती। सुरपुर तें जनु खँसेउ[1] जजाती*॥
लेत सोचभरि छिनु छिनु छाती। जनु जरि पंख परेउ संपाती†॥
राम राम कह रामसनेही। पुनि कह राम लषन बैदेही॥
दो०—देखि सचिव जयजीव कहि, कीन्हेउ दंड प्रनामु।
सुनत उठेउ ब्याकुल नृपति कहु सुमंत्र कहँ रामु॥१४९॥
भूप सुमंत्रु लीन्ह उर लाई। बूडत कछु अधार जनु पाई॥
सहित सनेह निकट बैठारी। पूछत राउ नयन भरि बारी॥
रामकुसल कहु सखा सनेही। कहँ रघुनाथ लखनु बैदेही॥
आने फेरु कि बनहिं सिधाए। सुनत सचिवलोचन जल छाए॥
सोक-बिकल पुनि पूँछ नरेसू। कहु सिय - राम - लषन - संदेसू॥
राम - रूप - गुन-सील-सुभाऊ। सुमिरि सुमिरि उर सोचत राऊ॥
राज सुनाइ दीन्ह बनवासू। सुनि मन भयेउ न हरष हराँसू[2]॥
सो सुत बिछुरत गए न प्राना। को पापी बड़ मोहि समाना॥

*राजा नहुष का पुत्र राजा ययाति धर्म बल से स्वर्ग प्राप्त कर चुका था इन्द्र ने इसको गद्दी पर बैठा कर सारे सत्कार्य इसी के मुंह से कहला लिये। कम से पुन्य कम होगया, तब तो इन्द्र ने इनको स्वर्ग से गिरा दिया।

†कश्यप के पुत्र अरुण के सम्पाती और जटायु दो पुत्र थे इन्होंने बलाभिमान से सूर्य के निकट जाने की प्रतिज्ञा की; जब सूर्य की किरणों से पर जलने लगे तब जटायु तो लौट आया परन्तु सम्पाती न लौटा। उसके पर जल गये और व्याकुल होकर महेन्द्र पर्वत पर गिर गया।

१ गिरगया २ शोक, दुःख

—सखा रामु-सिय-लषनु जहँ, तहाँ मोहि पहुँचाउ।
नाहिं त चाहत चलन अब, प्रान कहौं सति भाउ ॥१५०॥

पुनि पूँछत मंत्रिहि राऊ। प्रियतम-सुअन-सँदेस सुनाऊ॥
हे सखा सोइ वेगि उपाऊ। रामु-लषन-सिय नयन देखाऊ॥
उ धीर धरि कह मृदुबानी। महाराज तुम्ह पंडित ग्यानी॥
सुधीर धुरंधर देवा। साधुसमाज सदा तुम्ह सेवा॥
म मरन सब दुख-सुख-भोगा। हानि लाभ, प्रियमिलन वियोगा॥
ा करम वस होहिं गोसाईं। बरबस[1] राति दिवस की नाईं॥
हरषहिं जड़, दुख बिलखाहीं। दोउ सम धीर धरहिं मन माहीं॥
ज धरहु बिबेक विचारी। छाँड़िय सोचु सकल हितकारी॥

ो०—प्रथम बास तमसा भयेउ, दूसर सुरसरि-तीर।
न्हाइ रहे जलपान करि, सिय समेत दोउ वीर ॥ १५१ ॥

ट कीन्हि बहुत सेवकाई। सो जामिनि सिंगरौर[2] गवाँई॥
त प्रात बटछीरु मँगावा। जटामुकुट निज सीस बनावा॥
सखा तब नाव मँगाई। प्रिया चढ़ाइ चढ़े रघुराई॥
न बानधनु धरे बनाई। आपु चढ़े प्रभु आयसु पाई॥
कल बिलोकि मोहि रघुबीरा। बोले मधुर बचन धरि धीरा॥
त प्रनामु तात सन कहेहू। बार बार पदपंकज गहेहू॥
रवि पायँ परि बिनय बहोरी। तात करिअ जनि चिंता मोरी॥
मग मंगल कुसल हमारें। कृपा अनुग्रह पुण्य तुम्हारें॥
०—तुम्हरे अनुग्रह तात कानन जात सब सुख पाइहौं॥
प्रतिपालि आयसु कुसल देखन पायँ पुनि फिरि आइहौं॥
जननी सकल परितोष परि परि पायँ करि बिनती घनी।
तुलसी करहु सोइ जतन जेहि कुसली[3] रहहिं कोसलधनी॥

---

1 अनिवार्य्य 2 शृङ्गवेरपुर 3 प्रसन्न।

हा जानकी लषन, हा रघुवर। हा पितु-हित-चित चातक जलधर‡

दो०—राम राम कहि राम कहि, राम राम कहि राम।
तनु परिहरि रघुवरविरह, राउ गए सुरधाम ॥१५६॥

जिअन-मरन-फलु दसरथ पावा। अंड[1] अनेक अमल जसु छावा।
जिअत राम-बिधु-बदनु निहारा। रामबिरह करि मरनु सवाँरा।
सोकविकल सब रोवहिं रानी। रूपु सील बलु तेज बखानी।
करहिं विलाप अनेक प्रकारा। परहिं भूमि तल बारहिं बारा।
बिलपहिं बिकल दास अरु दासी। घर घर रुदन करहिं पुरबासी।
अथएउ आजु भानु-कुल भानू। धरमअवधि गुन-रूप-निधानू।
गारी सकल कैकइहि देहीं। नयनविहीन[2] कीन्ह जग जेहीं।
एहि बिधि बिलपत रैनि[3] बिहानी। आए सकल महामुनि ग्यानी।

दो०—तब वसिष्ठ मुनि समयसम, कहि अनेक इतिहास।
सोक निवारेउ सबहिं कर, निज विग्यान-प्रकास ॥१५७

तेल नाव भरि नृपतन राखा। दूत बोलाइ बहुरि अस भाखा।
धावहु बेगि भरत पहिं जाहू। नृप-सुधि कतहुँ कहहु जनि काहू।
एतनेइ कहेउ भरत सन जाई। गुर बोलाइ पठयेउ दोउ भाई।
सुनि मुनि-आयसु धावन[4] धाए। चले बेगि बरबाजि लजाए।
अनरथु अवध अरंभेउ जब तें। कुसगुन होहिं भरत कहुँ तब तें।
देखहिं राति भयानक सपना। जागि करहिं कटु[5] कोटि कलपना।
बिप्र जेवाँइ देहिं दिन दाना। सिव-अभिषेक[7] करहिं बिधि नाना।
माँगहिं हृदय महेस मनाई। कुसल मातु पितु परिजन भाई।

दो०—एहि बिधि सोचत भरत मन, धावन पहुँचे आइ।
गुर-अनुसासन[8] श्रवन सुनि, चले गनेसु मनाइ ॥ १५८

---

१ ब्रह्माण्ड २ नेत्रों से रहित, अंधा ३ रात्रि ४ दूत ५ अशुभ ६ वहम ७ महादेव की पूजा ८ गुरु की आज्ञा।

‡ पिता के चित्तरूप पपीहा के लिये बादल।

